–ह । –हु : बंदा 'बंदियहु' की बंदिगी देपणइ हु गया था (३९), दानिस-बंदइ अपनइ अपनइ 'घरहु' की वाट्यां लीनी (३८), 'तबीबहु' हाथ धरे (५१), 'इयारहु' के हीए भरे (७४)।

स्त्रीलिंग ईकारान्त शब्दोंका बहु० कुछ स्थानोंपर –न । नु लगाकर बनाया गया है :

साहियां 'महिन' वयां भरी है (२६), अंपी 'अंपिनु' वट्टडी साहि गिलंदी ताहि (३१)।

दक्खिनीमे भी इस –न का प्रयोग मिलता है।[1]

## संज्ञा – लिंग-निर्माण :

पु० अकारान्त । आकारान्त शब्दोंके स्त्रीलिंग –अ । –आ के स्थानपर –ई लगाकर बनाये गये हैं :

आगइ दावल की 'पूगरी' हइ (५), साहिब सारी 'वत्तडी' (६), कुण स केही 'पूगरा' (७), जाणे आण 'वधाइयां' (१२), 'फूल्ली' नी कलियांह (१६), अंपी अंपिनु 'वट्टडी' (३१), बीबी बीहन 'वत्तडी' (६९), दावल दान स 'पूगरी' (७१), दुइ 'नटिणी' आइ परी हुई (९१), माया ओढण भुल्लिया जाणि 'कलाली' मत्त (९७)।

स्त्रीलिंग-निर्माणकी यह विधि दक्खिनीमे भी इसी प्रकार पायी जाती है[2]।

कभी-कभी पु० अकारान्त शब्दोंका स्त्री० –नि । –नी जोड़कर बनाया गया है :

जाणे 'सपनि' अप्पणा चर चीदुवा भपति (११), तबीबानी तबीबानी' करि पुकारी (५६)।

यह प्रकृति दक्खिनीमें भी पायी जाती है[3]।

इ । ईकारान्त शब्दोंका बहु० भी –नि । –नी । –न जोड़कर बनाया गया है, केवल पु० शब्दका इकार । ईकार अकारमे परिवर्तित हो गया है :

---

१. 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास', अनु० २९०।

२. वही, अनु० ३०६।

३. वही।

'अग्गा 'मालनी' खुब हइ (४), वे 'मालनी' आइया करे (४), टुक एक गयां 'मालनी' फिरि आई (५), साहिब मुं सूरत्तियां हूं 'मालन' इहि कम्म (९), जाणु साहिजादे की दूसरी 'वइरणि' आई (५०)।

दक्खिनीमें भी यह प्रवृत्ति पायी जाती है।[1]

कहीं-कहींपर कु० में यह स्त्री० रूप केवल –नि। –नी जोड़कर बनाया गया है :

ढढिनी। ढढिनि ( रचनामें अनेक वार ), 'डढिनी' 'मालिनी' का वेष कर्‌या (४), अबे 'मालिनी' यां तू इहि काम आई (९)।

दक्खिनीमें भी यह प्रवृत्ति पायी जाती है।[2]

कभी-कभी कु० में एक ही शब्द ( यथा माली>मालनी। मालिनी ) उपर्युक्त दोनों रूपोंमें मिलता है। यह प्रतिलिपिकारोंके प्रमादसे हुआ भी सम्भव हो सकता है।

## प्रथमा विभक्ति

–इाइं : पुल्लिंग एकवचनमें अकारान्त-आकारान्त शब्द सामान्यत. –इाइं लगाकर प्रथमाका विभक्तियुक्त रूप बनाते है, आकारान्त शब्दोंका आकार ऐसी अवस्थामें अकारमें परिवर्तित हो जाता है :

इते बीच 'साहिजादइं' किसऊ की डीवी चोरी (२३), 'साहिजादइ' आपणे कपरे कीए (३८), 'साहिजादइ' जहमत्यां कीन्हीं (४१), 'तबीबइ' रोग जण्या (५८), 'साहिजादइ' कुमकुमइ वरपे भराए (९०), दाणसंवद साहिजादीसुं 'साहिजादइ' कह्या (१०१), रंग पर रंग ऊढनी 'साहिजादइ' दीनी हइ (१०२), 'साहिजादइ' लीन्हा (१०२), टुक एक जानइं 'साहिजादइ' कह्या (१०६), जाणइं चंद 'वादलइ' छिपाया (१०८)।

–एाएं : कहीं-कहीं पर आकारान्त शब्दके –आ के स्थानपर एाएं लगाकर भी प्रथमाके विभक्तियुक्त रूप बने है. दोइ 'साहिजादे' अप्पणइ हत्थइ कीयां (४), 'साहिजादे' चादरि सिर उपरि लीनी (२२)।

–इं : ईकारान्त शब्दोंका प्रथमा विभक्तियुक्त रूप –इं जोडकर बना है : 'रोगीइं' रोग मान्या (५८)।

---

१. वही।

२. वही।

–इ : पुल्लिग बहुवचनमे अकारान्त शब्दोके साथ भी –इ प्रत्यय लगाकर प्रथमाका विभक्तियुक्त रूप बना है :

'दानिसवंदइ' अपनइ अपनइ घरह की वाट्यां लीनी (३८)।

किन्तु ऐसे उदाहरणोंमे शब्दोंका मूल बहु० रूप कदाचित् वही है जो एक० का है।

–इाइं तथा एाएं मे-से प्राचीनतर कदाचित् प्रथम है : दूसरा प्रतिलिपि-कारोकी अपने समयकी भाषाके प्रभावसे आया हुआ लगता है।

विभक्तियुक्त अर्थोमे निर्विभक्तिक प्रयोग भी अनेक मिलते हैं :

पु० एक०: 'साहिजादा' सइतान र जाण्या (२०), 'साहि' साहिवां ऊँचाई (३०), 'सुलतांण' निवाजा कीनी (३८), 'सुलतांण' सुरति कीनी (३८), 'सुलतांण' देस देस मुल्क मुलक कुं फुरमाण दीनइ (३८), 'तवीव' तमाम सब सुल्तांण कोके (४४)।

पु० बहु०: 'तवीवह' हाथ धरे (५१)। [–ह इस प्रयोगमे स्वार्थिक प्रतीत होता है।]

विकृत रूपोके स्थानपर निर्विभक्तिक रूपोको प्रयुक्त करनेकी प्रवृत्ति दक्खिनी हिन्दीमे भी पायी जाती है।[1]

यह ध्यान देने योग्य है कि 'ने' का प्रयोग रचनामे कही भी और किसी रूपमे भी नही मिलता है। पुरानी दक्खिनीमें भी बहुत-कुछ यही अवस्था थी। डॉ० श्रीराम शर्मा लिखते है : "कारक चिह्नके रूपमें दक्खिनी 'ने' को सामान्यत अस्वीकार करती है, केवल साहित्यिक दक्खिनीमे ही कही-कही 'ने' का प्रयोग मिलता है।...... ख्वाजा बन्दे नवाजकी रचनाओंमे हम 'ने' का प्रयोग देखते हैं। उनके परवर्ती लेखक बुरहानुद्दीन जानमकी रचनाओमे 'ने' का प्रयोग अधिक नही है।"[2] किन्तु ख्वाजा बन्दे नवाजकी रचनाओमे 'ने' के मिलनेके कारणका अनुमान करते हुए डॉ० शर्मा लिखते हैं : "इसका एक कारण यह हो सकता है कि ख्वाजा बन्दे नवाजका अधिकांश समय दिल्लीमें बीता था। उस समय दिल्लीके आस-पासकी खड़ी बोलीमे 'ने' का प्रयोग होने लगा था।"[3] उनके इस कथनसे मैं सहमत नही हूँ क्योकि प्रस्तुत रचनासे यह प्रमा-

१. वही, अनु० ३१५।

२. वही, अनु० ३१५।

३. वही।

णित हो जाता है कि ख्वाजा वन्दे नवाज़के कदाचित् एक शताव्दी वाद तक भी दिल्लीके आस-पासकी खड़ी वोलीमें 'ने' का प्रचलन नहीं हुआ था। या तो ख्वाजाने यह प्रयोग अन्यत्रसे ग्रहण किया होगा, और या तो उनकी रचनाओंका प्रस्तुत रूप इस रचनाके भी वादका होगा।

–इ : स्त्रीलिंग एकवचनमे भी अकारान्त। आकारान्त शव्द उसी प्रकार –इ लगाकर प्रथमाका विभक्तियुक्त रूप वनाते हैं जैसे पुल्लिगमें : पाँच सोवन्न के टका 'देवरइ' धरे (४), अवे 'फिरस्तइ' फेरे (४७)।

सविभक्तिक अर्थमें निर्विभक्तिक प्रयोग स्त्रीलिंग एक०मे भी अनेक मिलते है :

'साहिव' सारी वत्तड़ी साहिजादे सु कम्म (६), 'मालनी' संच जाण्या (२०), दीदे दिग्ग उंचाइयां 'साहिव' साहिव अंगि (२८), 'वीवी' हुं रोवणा मांड्या (५१), 'ढढिणि' ढोरी अपियां साहिव संमुहियाह (५४), मा' अर-दास करी (१०८)।

स्त्री० वहु० मे भी निर्विभक्तिक प्रयोगके इस प्रकारके उदाहरण मिल जाते है. जाणे 'अपछरां' अमी हर्‍या (१०२)।

द्वितीया विभक्ति :

एक० में सर्वाधिक प्रयुक्त विभक्ति 'कुं' है, जो अकारान्त। इकारान्त शव्दोके साथ पु० तथा स्त्री० दोनोमें मिलती है ·

पूव 'कुं' पूत्र होइगा (४), दावल 'कुं' तीन दिन हुए खाना खाया (५२), इती वात 'कुं' का समीना (७५), नदरि ज लब्भइ नदरि 'कुं' नदरि पुकारत जाइ (७२),

पु०। स्त्री० वहु० मे भी –कुं का प्रयोग इसी प्रकार मिलता है : मुलताण देस देस 'कु' मुलक मुलक 'कु' फुरमाण दीनइ (३८)।

आकारान्त शव्दोमे 'कुं' 'आकार' को 'एकार' में वदलकर लगता है ·

साहिजादे 'कुं' जियावणा (५१), साहिवा साहिजादे 'कु' वरणा (७५), साहिजादे 'कुं' क्या मुरोग (९०), साहिजादे 'कुं' ठंढ लागी (१०१)।

'कूं' के रूपमें यह 'कुं' दक्खिनी मे भी मिलता है, यद्यपि इसके सम्वन्धका

डॉ० श्रीराम शर्माका यह कथन मान्य नहीं लगता है कि 'दक्खिनीका 'कूं' व्रज-के 'कहं' 'कहुं' से सम्बन्धित है।''[1]

एक० स्त्री० में कहीं-कहीं पर 'नु' विभक्ति भी मिलती है :

साहिजादा वीवीय 'नु' पकरि कढ उसही महल मढ आन्या (४०), पाछइ क्या कीजइ तवीवियां 'नु' (५९)।

इसी प्रकार पु० बहु० में कहीं-कहीं पर नइं। नइ विभक्ति भी मिलती है :

सादा 'नइं' वग्गे (२४), सादा 'नइ' वजायउ (७५), सादा 'नइं' वाज-णइ लागे (११३)।

कहीं-कहीं पर सविभक्तिक अर्थोंमें निर्विभक्तिक रूपोंका प्रयोग भी हुआ है : 'साहिजादा' जिलावइ (५९)।

## तृतीया विभक्ति

तृतीयाके रूप-निर्माणके लिए दो कुलोंकी विभक्तियोंका प्रयोग किया गया है : 'स' कुलकी तथा 'त' कुल की। 'स' कुलकी विभक्ति —'सु' 'सूं' 'सौं' हैं और 'त' कुलकी है 'तइ', 'तइं', 'ती' तथा 'थी'।

सुं। सूं। सौं : साहिव 'सु' मुरत्तियां वर बोलिया वडाम (१), सुल्तान 'सु' कहुंगी (५), साहिजादे 'सु' कम्म (६), साहिव 'सौं' मुरत्तियां (९), साहिजादे 'सुं' सउतान लड्या (५१), साहिवा डढिनी 'सु' कहे (५२), दोदह 'सुं' दोदे जोरे (५५), साहिजादे 'सु' वपाणइ (७६), दाणसंवद साहिजादी 'सु' साहिजादइ कह्या (१०१), मानु चांद तारां 'सु' दिसानइ (१०९)।

—थी : पूत 'थी' पूत होइगा (८८)।

—तइं। तइ : तउ कहइगे डढिनी 'तइ' हुई वुराई (३०), पूत 'तइ' पूत होइं (४९), अवे मरणा 'तइ' क्या वुराई (१०६)।

—ती : न जाणीयइ गिरइ 'ती' क्या होइ (१०१)।

ऐसा प्रतीत होता है कि 'सुं' विभक्ति 'साथ' के आशयसे प्रयुक्त हुई है, जबकि 'तइ'। 'तइं' तथा 'ती'। 'थी' कार्य-कारण भावसे 'द्वारा' के अर्थमें प्रयुक्त हुई हैं।

दक्खिनीमें 'सूं', 'ते'। 'तें' तथा 'थे'। 'थें' विभक्तियाँ मिलती हैं।[2]

---

१. वही, अनु० ३१६।

२. 'दक्खिनी हिन्दी', पृ० २४, तथा 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास', अनु० ३१७।

कु० में एक-दो स्थानोपर –ए विभक्तिसे भी काम लिया गया है :

वाडिया वेलियां 'नयणे' दिषावइ (३), ट्टक एक 'वीरे' (४)।

कहीं-कही पर निर्विभक्तिक प्रयोग भी मिलते हैं :

तू इहि 'काम' आई (९), अंपी अंषिनु 'वट्टडी' आनि गिलंदी ताहि (३१), 'लज्जा' न डरु (५७), 'लाजनु' सोचना हूवा (७३) 'पावहं पाव' सुलताण दरवारि आया (७४)।

## चतुर्थी विभक्ति

चतुर्थीकी विभक्ति 'कुं' या 'कुं ताई' है।

–कुं : नाडी अत्थि तदोप 'कुं' नत्थि तदोष न लेपु (५२)।

–कुं ताई : पालिग तइं उतरि करि सलाम 'कुं ताई' हुआ (४९)।

ये विभक्तियाँ दक्खिनीमें भी मिलती हैं।[1]

क्रियार्थक संज्ञाएँ विकृत रूप-मात्रमे प्रयुक्त हुई हैं : वंदा जमा मसीति वंदियहु की वंदिगी 'देखणइ' हु गया था (३९), जमा मसीनि 'देषणइ' गया था (४६)।

## पंचमी विभक्ति

पंचमीकी विभक्तियाँ –हतइं। हतइ, –तइ और –थी हैं :

–हतइं। हतइ : दानसवंद कइ घर 'हतइ' सहन केहुकी वाट चाहते हइ (२१), मंदिर 'हतइं' ढोल कई मंदिरि मांगी (५९)।

–तइ : कुमकुमा कइ जल महि 'तइ' निकस्या (१०६)।

–थी : डीवी डांग खल्लरी न जाणुं कहा 'थी' लीन्ही (४७), दिल्ल मइ 'थी' दिल क्या होइगा (५५)।

इनके साथ दक्खिनीकी ते। तैं तथा थे। थै तुलनीय है, साथ ही उसमे सु। से। सेती विभक्तियाँ भी पायी जाती हैं।[2]

कु० मे एक स्थानपर पंचमीमें भी निर्विभक्तिक प्रयोग मिलता है : ही उड्डा दिट्ठाइयां 'दीहा' पंचइ च्यारि (१४)।

---

१. 'दक्खिनी हिन्दी' पृ० ५६ तथा 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास, अनु० ३१८।

२. 'दक्खिनी हिन्दी' पृ० ५४ तथा 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास' अनु० ३१६।

षष्ठी विभक्ति

षष्ठीकी विभक्तियाँ –का परिवारकी है, केवल 'दूहोंमें कभी-कभी –हंदा– परिवारकी विभक्तियाँ मिल जाती हैं।

–का परिवारकी विभक्तियाँ निम्नलिखित हैं :

–का : पुंल्लिग एक० की विभक्ति – का है, किन्तु अपने सामान्य रूपमें यह तभी प्रयुक्त होती है जब इसके बाद आनेवाली संज्ञा भी अपने सामान्य रूपमें हो :

मालिनी 'का' भेप करया ( ४ ), साप 'का' सोरंभ आया (२२), दावल दानसवंद 'का' घर ( २८ ), इंद्र 'का' गर्व भाग्या ( ४२ ), दरिया 'का' गर्व वादे ( ४३ ), तवीव 'का' भेष करि आई ( ५६ ), जीउ 'का' जीउ जाणु ( ५६ ), तारहु 'का' तेज छई ( ८९ ), एक जोगिणी 'का' स्वांग कीये एक भोगिणी 'का' ( ९१ ), पाचि 'का' कारावा ( १०२ ), सारइ लाल 'का' प्याला ( १०२ ), मां साहिवा 'का' न्याउ अछए...(१०९)।

–की : स्त्री० एक० की विभक्त –की है :

ढढिणि दाणसवंद 'की' ( १ ), दानसंवद 'की' पूंगरी हइ ( ५ ); पुदाइ 'की' वंदिगी करते हइ ( २१ ), अवे खुदाइ 'की' फिरस्तई आया ( २३ ), सुलतांण केलि 'की' खडकी खड़े हइ ( ३८ ), साहिजां 'की' साहिवां 'की' ( ५३ )।

अपने विकृत रूपमे –का विभक्ति –कइ। –के मे परिवर्तित हो जाती है :

–कइ : साहिजादे 'कइ' आगइ घरया (४), दावल दानिसवंद'के' (कइ ?) मांगिस इतना भात ( १९ ), दानिसवंद 'कइ' घरह केहुकी वाटइ चाहते हइ ( २१ ), दावल 'कइ' दरवारि वाइ वग्गे ( २४ ), कइ साहिजादे 'कइ' साथि गोर मइ वाहणा ( ५१ ), सुलताण 'कइ' दरवारि आई ( ५६ ), दावल दानसवंद 'कइ' आगलि विछाओ ओली ( ६३ ), तीजइ 'कइ' आवत इं हवाल कीन्हा ( १०२ )।

–के : करणी 'के' झारतर भरया (१०२), मां 'के' सिर ऊपर फेरि फेरि भाने (१०९)।

'कइ' तथा 'के' में से 'के' परवर्ती ज्ञात होता है, और हो सकता है कि प्रतिलिपि-प्रक्रियाकी परम्परामे आया हो।

बहु० पु० की विभक्ति 'के' है :

पाँच सोवन्न 'के' टका देवरइ धरे (४), दरेस पंच सइ भांग 'के' नूते दीदे घूरते हइ (२१), साहिजादे 'के' पवे फुरकणइ लागे (३०), मालनी 'के' औसान भागे (३०), साहिजादे 'के' सिर ऊपर अवारणा हइ (४८), तबीब 'के' रोर भागे (५८), पंच सइ सोने 'के' टके पोरइ मिलाओ (५८), सुलतांण 'के' बखत बड़े (७४), दुनी 'के' दीदे ऊघरे (७४), इयारह 'के' दिल-भरे (७४), दुसमणां 'के' दिल अरे (७८), पय ढढिणिया 'के' बोल (८१)।

बहु० स्त्री० की विभक्ति –कीयां। क्या है :

जमा मसीति मिस्त 'क्या' भोरइ लागी (२२), साहिबा सहिन 'क्यां' भरी हइ (२६), जब की सहुण 'क्यां' 'सिराई (५५)।

एक० की 'का', 'की' और बहु० की 'के' तथा 'किया' विभक्तियाँ दक्खिनीमे भी मिलती है।[1] 'का' का विकृत रूप दक्खिनीमे 'के' मिलता है। 'कइ' नही। किन्तु प्राचीन दक्खिनीमें यदि वह 'कइ' रहा हो तो आश्चर्य न होगा, क्योकि दक्खिनी साहित्यके लिए प्रयुक्त फ़ारसी लिपिमे 'कइ' तथा 'के' एक ही प्रकारसे लिखे जाते है।

–हंदा परिवारकी विभक्तियाँ निम्नलिखित है—

–हंदा : एक० पुं० की विभक्ति –हंदा है : लोयन 'हंदा' लम्भ (१०), आगम 'हंदा' मयण (१२), अंबर 'हंदा' इंदला (८५)।

–हंदे . बहु० पु० की 'हंदे' है : पावस 'हंदे' मोर (३३)।

हंदा-समूहकी ये विभक्तियाँ केवल पद्योंमे मिलती है, अतः ऐसा ज्ञात होता है कि ये प्राचीनतर भाषारूपकी सम्पत्ति थी और पद्योंमे इनका प्रयोग कुछ-न-कुछ बना हुआ था, यद्यपि तत्कालीन बोलचालकी भाषामे षष्ठीके क्षेत्र-मे –का समूहकी विभक्तियोने पूरा अधिकार कर लिया था।

एक० पु० मे एक स्थानपर -हि विभक्ति भी मिलती है :

–हिं 'जुवाणिहि' जोग जूआ (७३)।

षष्ठीके लिए कुछ निर्विभक्तिक प्रयोग भी रचनामे मिलते है :

लंक 'धण' कइ मुट्ठियां (१५), 'पिय' हत्थां भउ काम (१५) हत्था

---

१. 'दक्खिनी हिन्दी' पृ० ५५, तथा 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास', अनु० ३२० –उदाहरण।

'काम' स पीउ भउ (१८), 'अंबी अंपिनु' वट्टडी जाणि गिलदी ताहि (३१), 'साहिवां' नजरि (५६), 'साहिजादे' दीदे देषणइ लग्गे (५८), 'साहिजादे' दिल अउर दिल (६९), पाछइ 'साहा' सुपासण अनपती अंस चडाया (७४), 'दावल' दरबार सोर हूआ (७४), 'बीवियां' संग साहिजादा आइ दावल दरहि वादा (७६), 'जादे' जा दिन आगला 'साहिब' सा दिन रूप (८८), 'सट्टि लप' लिअंदा प्याला भग्गा हुइ (१०८), 'सट्टि लप' लिअंदा (१०८) 'समरकंद' साहिजादी बीबी विवाणां जाए (१०९)।

## सप्तमी विभक्ति

सप्तमीकी सर्वाधिक प्रयुक्त विभक्ति –'इ' तथा –'अइ' है, जो अकारान्त शब्दोंमें लगती है।

–इ : जाणे नी नारंगियां वे अंगिया 'मझारि' (१४), 'कमरि' करंदा लेहु (१८), इतई बीच साहिजादा दावल कइ 'दरबारि' जाइ वग्गे (२०), जाणेअग्गि अयांगियां पड़ी पुराणइ 'दंगि' (२८), दीदे दिग्घ उचाइयां साहिब साहिब 'अंगि' (२८), जब की महण वयां 'सिरि' आई (५५), दावल दानिस-वंद कइ 'आगलि' विछाओ ओली (७३), पावहूं पाव सुलतांण दावल कइ 'दरबारि' आया (७०), बीवियां 'संगि' साहिजादा आइ दावल दरहि वादा (७६), वरणी 'सिरि' सिंदूर (७८), कउण गिलंदा 'पेलि' (८७), की पग 'पंतरि' चुक्कियां (१०४), टुकरे 'भंडारि' घरावड (११०), 'घरि घरि' लग्गी लाइ (११२)।

–अइ : दोइ अप्पणइ 'हत्थइ' कीयां (४), जाणे सीपि सुमुक्तियां 'कंठइ' कीर चुणंति (१३), जागतइ वेल्हतइ लगी किरण 'सुविहाणइ' (४०), टुक एक जमा मसीति भिस्त वयां 'भोरइ' लागी (२२), नारी दुइ 'जाडगहइ' हुइ (५३), 'साहिजादइ' साहिवां हियां (५७), साहिब सा 'हत्थइ' किया 'हत्थइ' साहिब साहि (७७)।

इस –अइ का परिवर्तित रूप –ए है जो दक्खिनीमें मिलता है[1]। –अइ और –ए मे प्राचीनतर –अइ लगता है। सम्भव है पुरानी दक्खिनीमें भी –अइ रूप ही रहा हो, जिसे फ़ारसी लिपिके कारण –ए पढा गया हो, क्योंकि फारसी लिपिमें दोनों एक ही प्रकारसे लिखे जाते हैं।

---

१. 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास', अनु० ३२१।

कभी-कभी आकारान्त शब्दोंका –आ –ए में परिवर्तित हो गया है, और उसके साथ –ह जुड़ गया है: किन्तु इसका एक ही उदाहरण है और वह पद्यमें मिलता है : घरि पल्लरी 'घवेह' (१८)।

कभी-कभी अकारान्त। आकारान्त शब्दोंको इकारान्त करके उनमे स्वार्थिक प्रत्ययके रूपमें –आ। –आंह लगाया गया है :

'हेलियां' साहिजादे कह अग्गइ घर्‌यां (४), जाणे सीप 'मुमुक्खियां' (१३), ढड्ढिणि ढोरी अंखियां साहिव 'संमुहियांह' (५४), जे मुत्ताहल दिट्ठिया तइ तन 'मंझरिया' (६४)।

इनके अतिरिक्त स्थिनिवाची स्वतन्त्र शब्दोके घिसे हुए रूप भी जुड़े हुए मिलते हैं। इनमें-से दो प्रमुख है : एक तो 'मै' परिवारके और दूसरे 'पर' परिवारके।

'मै' परिवारके हैं मइ। मि। मै। महि। मंहि। मांहि . उसही महल 'मइ' आन्या (४०), महल 'मइ' आवतइ इंद्रका गर्व भाग्या (४२), दिल्ली सहर 'मइ' ए ज घेरे (४७), कइ साहिजादे के साथ गोर 'मइ' वाहणा (५१), दिल 'मै' दिल आया (५३), पंच सइ सोने के टके पोरइ 'मि' लाओ (५८), अबीर 'महि' मुझइ भरम होइ (१०१), कुमकुमा कइ जल 'महि' तइं निकस्या (१०६), अबीर 'मंहि' पोजइं पोज देष्या (१०६), दीली 'मांहि' सौर पर्‌या (५१)।

'पर' परिवारकी है परि। पर तथा उप्परइ। उप्परि। उप्पर।

परि। पर : साहिजादा पलंग 'पर' लेट्‌या (४०), रंग 'पर' रंग ओढनी साहिजादइ दीनी हइ (१०२), जाणे नील कमल 'पर' वे दीयै की जाला (१०२), सिर 'परि' पेरो साहि (८५), चादर सिर 'परि' लीनी (१०८), लड डुकरे गउप 'परि' चीना (११३)।

उप्परइ। उप्परि। उप्पर : साहिजादे चादरि सिर 'ऊपरि' लीनी (८२), साहिजादे सिर 'उप्परइ' मो साहिवीयां तनफेरि (३६), साहिजादे के सिर 'उप्पर' अवारणा हइ (४८), फेरिवे दस लाप टके उर सिर 'उप्परइं' (४६), मा के सिर 'उप्पर' फेरि फेरि माने (१०९)।

निर्विभक्तिक प्रयोगोकी भी सप्तमीमे कोई कमी नही है :

'वरस' नव तीनि तेगह पवाणा (२), एकसि 'घउस' देवर ढढिनी मालिनी का भेप कर्‌यां (४), पिय 'हत्या' भउ काम (१५), जाणे राई

'वेलियां' फूल्ली नीकलियांह (१७), दट्ठिनी 'गाइबा' ही गुमान बोली (२७), दीदे दिघ उचाइयां साहिब साहिब 'अंग' (२८), दट्ठिनियां हिय 'हत्थ' लइ—(३६), जउ 'जोरा' तउ तुज्झ ही जउ 'गोरा' तउ तुज्झ (३७), मुलतांण केलि की 'खडकी' खटे हुइ (३८), आणि 'दरबार' रोके (५१), दहिणि दोरी अंपिया साहिब 'संमुहियाह' (५४), नारी नारि 'मुहत्थियां' नारी नारि 'मुहत्थ' (५७), साहि 'घरां' माहिदियां जिणि दिण्णियां मुजाणि (६२), 'लज्जा' गउ गुण आगुणी घण 'लज्जा' वउहार (६१), 'लज्जा' गउ जुअ जोअणा (६१), माहिबियां मर 'मद्धरा' हुंस करेंदा केलि (६३), जमाजमीति 'मसीतियां' दुहुं दिट्ठियां रखाइ (७२), वर 'गिर' मोहइ मेहरा वरणी 'गिरि' मिट्ठूर (७८), प्रथम 'पलिंगा' माहिदा साहि दिहंदा वयण (८५), इह अउर उगंदा 'गयण' (८५), जे अंबा ही 'अब्ब' (९८), आए 'पग' पाण (१०१), 'फुरमाण' धाई (१०२)।

दक्खिनीमें भी इसी प्रकारके निर्विभक्तिक प्रयोग पाये जाते हैं[1]।

सम्बोधन :

सम्बोधनकी दो प्रणालियां मिलती हैं। एक तो सम्बोधनात्मक अव्ययोंके साथ पुकारनेकी, और दूसरी बिना इन प्रकारके अव्ययोंके पुकारनेकी। प्रथम प्रणालीके प्रयोग भी दो प्रकारके हैं: या तो संज्ञाएं अपने सामान्य रूपमें आयी हैं और या तो विकृत रूपमें।

सामान्य रूपमें : एक० पु० : 'साहिजा' मुझइ जानता हुइ (४९), 'साहिजा' साहि वहां (४९)। एक० स्त्री० : 'साहिबां' दीदे उनइ (२७), 'साहिबा' साहिजादा जोवइगा (५५), 'साहिबा' आना आणि (१०१), 'मालणिया' तैं दिट्ठियां (१७), 'दहिनियां' सोना भला (३५), 'दहिनियां' हिय हत्थ करि (३६)।

बहु० पु० : 'दोस्तान दोस्तान' करि हुस्तक्यां दीनी (२२), 'दोस्तान दोस्तान' नत्ता भत्त लाओ (२५), दरेम 'दोस्तान' भत्त लइ आवनइ हुइ (२६)।

विकृत रूपमें : एक० पु० : 'साहिजादे' आपणी जंभीरियां मुहंगीयां न वेचुगी (५), 'साहिजादे' केही कहूं साहिब मूरति मुज्झ (१०), 'साहिजादे' पंथा न होइ (१८), 'साहिजादे' किणि बुझाइयां (५८)।

---

१. वही।

प्रयुक्त अव्यय निम्नलिखित प्रकारके हैं :

पु० । स्त्री० 'वे' : 'वे' दावल दानमवंद का घर (२५), 'वे' दावल साहिजादा जीइयां (७४), 'वे' साहिवा अजहुं न आई (१०६)।

पु० । स्त्री० 'अवे' : 'अवे' मालनियां तूं इहि काम आई (९), 'अवे' जमा राति कदि हइ (२०), 'अवे' फिरस्तइ फेरे (४७), 'अवे' मरणा तइ क्या बुराई (१०६)।

स्त्री० 'रि' : देपि 'रि' दिपुं (५३)।

दक्खिनीमें भी ये दोनों प्रणालियाँ पायी जाती हैं। उसमें उपर्युक्तमें-से 'रि' का पुल्लिग रूप 'रे' है तथा एक अन्य अव्यय 'ए' है[1]।

मिश्र विभक्तियाँ :

कहीं-कहींपर एकसे अधिक विभक्तियाँ एक साथ ही आयी हे . दिल्ल 'मइ थी' दिल्ल क्या होइगा (५५), कुमकुमा कइ जल 'महि तइ' निकस्या (१०६)।

## सर्वनाम

उत्तम पुरुष :

एकवचन . कु० में एक० कर्त्ताके दो रूप आते हैं 'हूं' तथा 'मइं' :

हूं : हां साहिजादे 'हूं' इहि काम आई (९), 'हूं' मालनी इहि काम (९)।

मइं । मइ : 'मइं सउणा मुणि दिट्ठिया (६३), 'मइं' जाणिया निसीव (६९)।

यह मइ । मइं दक्खिनीके 'मैं' से तुलनीय है। डॉ० श्रीराम शर्माने लिखा है कि 'मइ' रूपका प्रयोग दक्खिनीके अनुप्रासके लिए ही पंक्तिके अन्तमें हुआ है।"[2] किन्तु यह सम्भावना भी विचारणीय है कि वास्तविक रूप 'मइं' ही रहा हो, कमसे कम पुरानी दक्खिनीमे, इसीलिए अनुप्रासके स्थानोमे अव भी 'मइं' वना हुआ है, अन्यथा 'मइं' और 'मैं' के फ़ारसीमें सर्वथा एक-से लिखे जानेके कारण और आधुनिक उर्दू तथा हिन्दीमे 'मैं' का ही प्रचलन होनेसे

१. वही, अनु० ३२२।

२. वही, अनु० ३२३।

शेष स्थानों पर 'मइं' को भी 'मैं' पढ़ा गया हो। दक्खिनीमें 'हूं' नहीं है।

एक० कर्म-सम्प्रदान : कु० में इसके दो रूप मिलते हैं, एक तो 'मुझ' से बना हुआ 'मुझइ' तथा दूसरा 'मेरा' से बना हुआ 'मेरे कुं' :

–मुझइ : साहिजादा 'मुझइ' जाणता हइ (४९), अबीर महि 'मुझइ' भरम होइ (१०१)।

–मेरे कुं : 'मेरे कुं' सहम होइगा (८८)।

दक्खिनीके 'मुझे' और 'मेरे कूं' तुलनीय हैं।[1] 'मुझइ' और 'मुझे' फारसी लिपिमें समान रूपसे लिखे जाते हैं, इसलिए यह विचारणीय है कि पुरानी दक्खिनीमें रूप 'मुझइ' था या 'मुझे'।

एक० सम्बन्ध : कु० में इसका रूप 'मेरा' है :

एक० मेरइं : एक पुगरा 'मेरइं' हो पुराणा (४६)।

बहु० मेरे : 'मेरे' दीदे दूषण लग्ग (८)।

दक्खिनीका 'मेरे' इससे तुलनीय है।[2] यह विचारणीय अवश्य है कि जो सामान्यतः 'मेरे' समझा जाता रहा है, वह पुरानी दक्खिनीमें 'मेरइ' तो नहीं था, क्योंकि फ़ारसी लिपिमें दोनों एक ही प्रकारसे लिखे जाते हैं।

सम्बन्ध० मे पद्योमे 'मैं' के विकृत रूप 'मो' तथा 'मुज्झ' बिना प्रत्ययके भी प्रयुक्त हुए हैं : 'मो' साहिबियां तन फेरि (३६), यह करंदा 'मुज्झ' हइ (३७)।

दक्खिनीमें मुंज। मुझ ही मिलता है।[3] 'मो' नहीं मिलता है।

बहुवचन : कर्त्ता बहु० के रूपमें 'हम' तथा उसके विकृत रूपमें 'हमइं' हैं :

हम : 'हम' तब ही पाइ (५५), तब कछू 'हम' गावइ (५८), 'हमहु' सुलतान पेरो साहि उपाए (१०८)।

हमइं : जहमतियां 'हमइं' सोधी (७३)।

इस 'हमइं' का –अइ संज्ञाकी कर्त्ता विभक्ति -अइं से तुलनीय है।

विकृत सम्बन्ध० एक० हमारा : 'हमारा' क्यां तू पराई (५५), 'हमारा' क्या चलइ (६६)।

बहु० : हमारे : 'हमारे' हस्तइं हस्तइं दीदे दूपणइ आया (३९)।

---

१. वही। २. वही। ३. वही।

ये सभी रूप दक्खिनीके रूपोंसे तुलनीय हैं।[1]

## सर्वनाम : मध्यम पुरुष

कु० मे मध्यम पुरुष सर्व० के लिए 'तूं' तथा उसके विभिन्न रूप हैं। अविकृत एक० में तु। तू। तू प्रयुक्त है।

या 'तू' इहि काम आई (९), 'तू' रस कामंधा भूपिया (३२), 'तु' कहा थां (३८), हमारा क्या 'तू' पराई (५५)।

अविकृत बहु० : 'तुमहं' प्रयुक्त हुआ है. 'तुमहं' वहर करणा (७५)।

विकृत एक० कर्त्ता के दो रूप मिलते हैं 'तइ' तथा तइं :

तइ : 'तइ' तत्ता पांन पाईया (५४)।

तइं : ते 'तइं' ही हसि हंसरा वइ वर गंजरियाह (६४)।

किन्तु हो सकता है कि 'तइ' में 'इ' का विन्दु भूलसे छूटा हुआ हो।

विकृत एक० सम्वन्धके लिए 'तेरा' तथा 'तुज्झ' प्रयुक्त मिलते हैं :

तेरा. मुलताण कह्या 'तेरा' ई हइ (१११)।

तुझ : जउ जोरा तउ 'तुज्झ' ही जउ गोरां तउ 'तुज्झ' (३७), ओर करंदा 'तुज्झ' (३७)।

'तू', 'तेरा' 'तुज्झ' और 'तुम्ह' दक्खिनीमे भी पाये जाते हैं।[2]

## सर्वनाम। विशेषण : निकटवर्ती निश्चयवाचक

अविकृत एक० : कु० में इसका रूप पु० 'इह' तथा स्त्री० 'अइ' है।

पु० : इह : 'इह' अउर उगंदा गयण (८५)।

स्त्री० : अइ : दुनी साहिजादइ 'अइ' मत्या लीनी (४१)।

विकृत एक० का रूप 'इहि' है : 'तू' इहि काम आयी (९) हूं मालनी 'इहि' काम आयी (९), हूं मालनी 'इहि' कम्म (९)।

अविकृत वहु० का रूप 'ए' है जो पुल्लिंगका है :

'ए'. दिल्ली सहर मइ 'ए' ज घेरे (४७)।

विकृत वहु० का 'एण' है जो पुल्लिगका है.

---

१. 'दक्खिनी हिन्दी,' पृ० ४६, तथा 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास,' अनु० ३२५।

२. दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास, अनु० ११४।

'एग' : 'कंपण' लागे अंगदल 'एण' मुणंदा हल्ल (६७)।

'इह' और 'एण' से दक्खिनीके 'ई', 'ये' और 'इन' तुलनीय हैं।[1]

## सर्वनाम। विशेषण : दूरवर्ती निश्चयवाचक

कु० मे तीन परिवारोके सर्व०। वि० दूरवर्ती निश्चयवाचकके रूपमे प्रयुक्त हुए हैं : वह परिवार, स परिवार और त परिवारके। किन्तु स परिवारका प्रयोग बहुत सीमित है : वह केवल अविकृत एक० कर्त्ताके लिए ही प्रयुक्त हुआ है, शेष रूपोंके लिए उसने त परिवारको अपना स्थान दे दिया है।

**वह परिवार :**

अविकृत एक० : ओह। ओही (ओह + ई) हानु (५०)।

विकृत एक० : वइ : 'वइ' पुज्जइ दिल लम्भियां (६२)।

उस : अद 'उस' सू क्या करण आईयां (५८)। 'उस' का वरण मुहंदा भाग (८), मां साहिबा का न्याउ थछग 'उस' कइ दावल पछइ (१०१)।

**'त' परिवार :**

विकृत एक० कर्त्ता . जिणि लगाइया 'तिणि' ही बुझाइयां (५८)।

वही, कर्म : अंपी अंपिनु वट्टडी जाणि गिलंदी 'ताहि' ( ३१ )।

वही, करण : 'तिसही मुं' पुकारन्इ (४५), 'तिस ही मुं' यो कहइ (५०)

विकृत बहु०, कर्त्ता। कर्म : 'ते' तइ ही हसि हंसरा वइ वर गंजरियाहं (६४), 'तें' सु कहंदी गाइ ( ८४ ), 'ते' हवाल्ल कहणा ( १०२ ), जिणि खाइयां 'ते' दियावहू ( ५ )।

वही, सम्बन्ध : 'तिन्ही' तिन्नि अवत्थडी ( ९५ )।

**स परिवार :**

अविकृत एक० : सा : जादे जा दिन अग्गला साहिब 'सा' दिन रूप (८८)

वही : सो : जिण ही जीय जहमत्तियां 'सोई' हुआ तबीब ( ६६ )।

वही : सु : 'सु' मुह मुहर जंमीरिया मांगती हइ ( ५ ), बोलणा हइ 'सु' बोल्लि ( ५१ ), ते 'सु' कहदी जाइ ( ८४ )।

---

१. वही, अनु० ३३४।

इन तीनो परिवारोंका प्रयोग दक्खिनीमें भी हुआ है और अन्तर भी अधिक नही है।[1]

## सर्वनाम : विशेषण : निजवाचक

निजवाचक सर्वनामके रूपमे 'अप्प' । 'आप' का प्रयोग हुआ है।

एक० कर्त्ता० · आप : 'आपइ' छपी किनहुं छिपाई (१०६)।

वही, कर्म० : अप्प : जे लोड़दे 'अप्प' (९५)।

वही, सम्बन्ध ( अविकृत ) : 'अप्पाण' पर डर (२५)।

वही, सम्बन्ध ( विकृत ) : अप्पणइ : दोइ 'अप्पणइ' हत्थइ कीयां (४), 'अपनइ अपनइ' घरह की वाटचां लीनी (३८), खइर करंतइ कोडि कहि मन 'अप्पणइ' विचारि (१०७)।

बहु० कर्त्ता, पु० : अप्पा : 'अप्पा' काम कमच्छला वहु देखंदा कग्ग (९३)

वही, सम्बन्ध (अविकृत) पु० : अप्पणा : जाणे सर्पनि अप्पणा चर चिंदुआ भर्पति (११)।

वही, सम्बन्ध (अविकृत), स्त्री० : आपणी : आपणी जंभीरियां मुहंगियां न वेचुंगी (५)।

वही, सम्बन्ध ( विकृत ), पु० : आपणइ . 'आपणइ' कपरे कीए (३८)।

इन प्रयोगोसे तुलनीय हैं दक्खिनीका अपना । अपन।[2]

## सर्वनाम । विशेषण : सम्बन्धवाचक

सम्बन्ध वाचक सर्वनाम । विशेषण 'ज' परिवारके हैं। विशेषणके रूपमें अविकृत रूप प्रयुक्त होता है और सर्वनामके रूपमे दोनो प्रयुक्त होते है : अविकृत तथा विकृत रूप।

एक० विशेषणके रूपमें :

जो . 'जो' दरवेस ज्यु था (२३), 'जोई' दानसवंद आवइ (५०)।

जु : 'जु' फुरमाण दीना (७५)।

जा : जादे 'जा' दिन अग्गला (८८)

---

१. वही, अनु० ३३२–३३३।

२. वही, अनु० ३३०।

एक० सर्वनामके रूपमें :

कर्त्ता ( अविकृत ) जो : 'जो' आवे (२०)।

कर्त्ता-कर्म ( विकृत ) : जिण। जिणि : 'जिण' मुहर जंभीरियां लिन्न (३), 'जिणि' लगाइयां तिणि बुझाइयां (५८), साहि धरा नाहिवियां 'जिणि' दिण्णयां मुजाणि (६२), जिण' ही जीय जहमत्तियां (६६)।

सम्बन्ध० पु० : जिसका, स्त्री० : जिसकी : 'जिनकी' मूरति लोवनइं-(८)।

बहु० विशेषणके रूपमें :

जे : अप्पाण पर डर गया 'जे' आण मर (२५), 'जे' 'जे' गनि उगनियां काल्हि कहंदी केल्हि (८२), 'जे' गनि नुट्टि मुगुजीयां (८४)।

बहु० सर्वनामके रूपमें :

कर्त्ता-कर्म ( अविकृत ) : जे : 'जे' मुत्ताहल दिट्ठियां तउ तन मंकरियां (६४), 'जे' दिट्ठा ही पिट्ठ (९२), 'जे' लोअंदे जग्ग (९३), 'जे' पेम मु वुट्ठइ धार (९४), 'जे' लोडंदे अप्प (९५), 'जे' अणरत्ता ही रत्त (९६), 'जे' जुग जोइ अरत्त (९७), 'जे' अंबा ही अव्व (९८), 'जे' जाणि परंता गत्त (९९), 'जे' रंगइ करियांह (१००)।

कर्त्ता-कर्म ( विकृत ) जिणि। जिणइ : 'जिणि' पाई है ते दिपावहु (५), 'जिणइ' दुणिया जाणी (१०७)।

अविकृत 'जो' तथा विकृत 'जिस' दक्खिनीमें भी प्रयुक्त होते रहे हैं।[1]

## सर्वनाम। विशेषण : अनिश्चयवाचक

अनिश्चयवाचक सर्वनाम। विशेषणके रूपमें 'कोउ। को' और 'के' के विभिन्न रूप प्रयुक्त हुए हैं।

एक० सर्व० कर्त्ता : कोउ : जब नव 'कोउ' कुनादे होउ तउ कछु कहुं (५०)।

विशे० : को : मिलावणा तमहं 'को' घो (७३), 'को' घरियां घर लग्गियां रत्ता तोड अरत्त (९९)।

विशे० : के : 'के' दिन के ही केलिया 'के' दिन केही केलि (८७)।

१. वही, अनु० ३३४।

विकृत कर्त्ता० 'किन' : 'किन' हुं छिपाई (१०६)।

विकृत सम्बन्ध 'किसऊ' : 'किसऊ' की डीवी 'किसऊ' की डांगी, 'किस हू' की खालरी चोरी (८३)।

विकृत सम्बन्ध 'केहु' : 'केहु' की वाट इ चाहते हुइ (२०)।

'एक' विशेषणका भी प्रयोग अनिश्चयवाची सर्व० के रूपमे हुआ है :

अविकृत 'एक-स' : 'एकस एकस कु' गहुंगी (५)।

विकृत कर्त्ता एकइं : 'एकइं' योग (९०), 'एकइं' भोग (९०)।

'को', 'किस' तथा 'किन' दक्खिनीमें भी प्रयुक्त हुए है।[1]

## सर्वनाम। विशेषण : प्रश्नवाचक

जीववाची प्रश्नवाचक सर्वनाम 'कउण'। 'कुण' परिवारके है, और अजीववाची 'क्या' परिवारके :

अविकृत 'कउण' : 'कउण' करंदा काणि (६२), 'कउण' गिलंदा पंलि (८७), 'कउण' करंदा वप्प (९५), 'कउण' हुअंदा हाल (१०५)।

विकृत कर्त्ता 'किणि' : साहिजादे 'किणि' बुझाइयां (५८)।

विशे० 'कुण' : 'कुण' स केही पूंगरी जिहि मुहर जंभीरियां लिन्न (७)।

सर्व०। विशे० 'क्या' : खाइयां 'क्या' कहावइ (५), पानइ की क्या चलावइ (४०), अर दिल्ल मइं थी दिल 'क्या' होइगा (५५), मुलतांण 'क्या' रिसाई (४८), 'क्या' स नर, क्या स नारी (५६), 'क्या' करहिगा मरू (५७), अब उससुं 'क्या' करण आइया (५८), पाछइ 'क्या' कीजइ तबीवियांनु (५०), हमारा 'क्या' चलइ (६६), 'क्या' बातियां निसीव (६८), जहमतीयां 'क्या' जाणइं (७३), इती वात कुं 'क्या' समीना (७५), ढढिणियां 'क्या' गाया (८४), न जाणीइ साहिजादे कुं 'क्या' सु रोग (९०), न जाणीयइ गिरइती 'क्या' होइ (१०१), अबे मरणा तइं 'क्या' बुराई (१०६), मां 'क्या' पून (१०८), अउर 'क्या' पून (१०८)

कहा : मुलतांण 'कहा' इउं कीया (७४)।

सर्व० काइं हूआ.हूअदे 'काइं' (११४)।

उपर्युक्त 'कउण' तथा 'क्या' से दक्खिनीके 'कौन' तथा 'क्या' तुलनीय है।[2]

---

१ 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास', अनु० ३३५, तथा 'दक्खिनी हिन्दी', पृ० ५१।

२. 'दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास,' अनु० ३३७-३३८।

'कउण' तथा 'कौन' का अन्तर नागरी तथा फ़ारसी लिपियोंके अन्तरके कारण तो नहीं है, यह अवश्य विचारणीय है।

## विशेषण

### विशेषण : गुणवाचक

रचनामे विशेषणोके लिंग तथा वचन विशेष्यके लिंग-वचनके अनुरूप दिखाई पड़ते हैं। एक०के लिए सामान्यरूपोंमें –आ तथा –ई लगाकर क्रमशः पुल्लिग और स्त्रीलिंग वनानेकी व्यापक प्रवृत्ति है।

एक० पु० –आ : वर वोलिया 'वडाम' (१), साहिजादा कुतवदी 'जुआंणा' (२), तेगह 'पत्राणां' (८), वरण 'मुहंगा' भग्ग (८), मांगि स 'तत्ता' भात (१९), जाणे जीवण 'इक्करा'—(२९), तूं रस 'कामंघा' 'भूपिया' (३२), ढढ्डिनियां सोना 'भला' (३५), तइ 'तत्ता' पांन षाइया दाभइ साह हियांह (५४), नेह 'समट्टा' निठ्ठ (९२)।

एक० स्त्री० –ई : ढढ्डिनि दानसवंदकी 'अट्ठी' देवर नाम (१) 'दोसी' अग्गा वीवी विवाना वइट्ठी (३), कुण स 'केही' पुंगरी (७), 'पक्की' जाणि जंभीरियाँ (८), 'झुट्ठी' मालनि रुन्न (७), साहिजादे 'केही' कहूं साहिव नूरति मुम्भ (१०), विधि रसु 'रंगी' वाम (१५), पाइ स रत्ता पंकजां 'अन्नी' अंगुलियांह (१६), आसा 'अंवी' ढढ्डिनी (२३), ढढ्डिणि या 'णोकी' कही (५२), 'नीकीय' नारी देपु (५२), इह तउ 'उलटी' कही (३३), साहिवरां साहिवियां जिण दिण्णियां 'सुजांणि' (६२), लज्जा लीक 'उलंघणी' (६६), 'असि' अस माना तर तरुणि (७१), वसंत रितु 'पाछी' भई (८९)।

वहु० पु० –आ। आं : ही 'उट्ठा' दिट्ठाइयां (१४), पाइ स 'रत्तां' पकजा (१६)।

वहु० पु० –ए : सव कोउ 'कुसादे' होउ (५९), सुलतान के वपत 'वड़े' (७४), दुनिया दाणसवंद 'वड़े' वपाणइ (७५)।

वहु० स्त्री० –यां : 'पक्कियां' नारिग्यां गंभीर्‍यां भर्‍या (४), वेलियां 'वकिया' कन्यां (४), अपनी जंभीरियां 'सुहंगियां' न वेचुंगी (५)।

वहु० स्त्री० –यांह : जाणे राई वल्लियां फूल्ली 'नीकलियांह' (१६)

कहीं-कहीं वहु०के लिए भी एक० रूप ही प्रयुक्त हुआ है : 'मूआ' वहंदा साहि (११४)।

दक्खिनीमें भी प्रायः इसी प्रकार गुणवाचक विशेषणोंके लिंग और वचन-का निर्माण होता है।[1] डॉ० श्रीराम शर्मा लिखते हैं, "पंजाबीमें विशेष्यके लिंग और वचनके अनुसार विशेषणके लिंग तथा वचन प्रभावित होते हैं, दक्खिनीमें इस प्रकारके प्रयोग पंजाबीके प्रभावको प्रकट करते हैं।"[2] दक्खिनी-में भी यह प्रवृत्ति खड़ी बोलीसे ही गयी है, यह इस रचनासे प्रमाणित है। इन्शाके गद्यमें जो यह प्रवृत्ति मिलती है, वह भी इसी कारण है।

## विशेषण : परिणामवाचक

पु० इता : 'इता' ही पूछता सदि हइ (२०)।

स्त्री० इती। इतनी : 'इती' वात करतइ बीबियां ऊठी (७३), 'इती' वात कुं क्या समीना (७५), 'इतनी' वात करतइ—(३८), 'इतनी' वात्यां कर-तइ—(४१) 'इतनी' करतइ कुपरे फेरे (५५), 'इतनी' वात करतइ—(७६), (८९), (९०), (९१), (१०१)।

स्त्री० उंती . न जाणउ 'उंती' वरी कित एक अमरे (१०९)।

पु० कितएक : न जाणउ उती घरी 'कितएक' अमरे (१०९)।

पु०। स्त्री० कुछ : 'कुछु' पाहु 'कुछु' पुलावहु (२५)।

दक्खिनीमें भी ये विशेषण मिलते हैं।

## विशेषण : संख्यावाचक

संख्याएँ बहुत थोड़ी मिलती हैं :

एक। एक–स। एक–सि। हेक : सदकउ 'एक' फुरमाण ल्हुं (५९), 'एकस –एकस' कुं गहुंगी (५), 'एकसि' द्यउस देवर—(४), मुती 'हेक' रुलंति (१३)।

दोइ। दुइ। दो : 'दोइ' अप्पणइ हत्थइ कीयां (४), वार 'दुइ' च्यारि यों ही पुकार्‍या (४६), यों करंतइ रोज 'दुइ' च्यारि गले (५१), नारिंगी 'दो दो' च्यारि वंटे दीयां (४)।

बे : जाणे नी नारिंगिया 'बे' अगिया मझारि (१४)।

जुय : लज्जी गए 'जुय' जोवणा (६१)।

तीनि : 'तीनि' अरव—(११०)।

---

१. वही, अनु० ३५१।

२. वही, अनु० ३५३, ३५५।

तीजी : ढढिणी 'तीजी' वार (८३)।

च्यारि : वार दुइ 'च्यारि' (४६), रोज दुइ 'च्यारि' गले (५१), नारिंगी दो दो 'च्यारि च्यारि' वंटे दीयां (४)।

पाँच : 'पांच' सोवनके टके देवरइ धरे।

दस, वारह, वासठ, नवे, सइ, लाष, करोड़, अरव : फेरिवे 'दस' 'लाष' टके (५९), 'नवे' 'पंच' 'सइ' हत्य सोवन्न लट्ठी (६), दरेस 'सइ' पंच—(२१), पंच 'सइ' सोने के टके (५८) तीनि 'अरव' वासठ करोड़ वारह लाष (११०)।

ये संख्याएँ प्रायः इसी प्रकार दक्खिनीमें भी मिलती हैं।[1]

## क्रिया

### क्रियार्थक संज्ञा :

यह धातुमे णा। ना लगाकर वनी है :

भत्तु लइ 'आवनइ' हइ (२६, २८), लज्जा लोयन 'नच्चणा' लोय हसंदे कल्लि (३८), दुनिया दुक्ख लगाइया अति 'जागणा' अरंग (३५). वीवी दुख 'लइनइ' कहइ परि 'छूपना' न जाणइ (४०), हाला कइ 'मारणा' न थी (४७), 'मारणा' हइ कि 'जियावणा' हइ (४८), माल 'दारणा' हइ (४८), साहिजादे से सिर ऊपर 'अवारणा' हइ (४८), 'फेरणा' हइ (४८), सुल्ताण 'दइणा' पूव हइ (४९), वीवीहुं 'रोवणां' मांड्या (५१), 'वोलणा' हुइ सु वोलि (५९), साहिजादे कुं 'जीयावणा' (५१), जं 'धावणा' नु धाउ (७०), लाजहं 'सोचणा' हूआ (७३), 'मिलावणा' तुमहं को वी (७३), ते हवाल 'कहणा' (१०२), जिणइ दुनिया जाणी तिणइ का 'लहणा' (१०२)।

डॉ० श्रीराम शर्माके अनुसार दक्खिनीमें-ना लगाकर क्रियार्थक संज्ञा-रूप वने हैं।[2] किन्तु 'णा' और 'ना' फ़ारसी लिपिमें एक-से लिखे जाते हैं, इसलिए यह विचारणीय है कि पुरानी दक्खिनीमे क्रियार्थक संज्ञाओंमें फ़ारसीके 'नूं-अलिफ़' का ध्वनिक मूल्य क्या था।

### प्रेरणार्थक रूप

यह धातुमें –आव् और –लाव् लगाकर वना है।

–आव् : विरपे भराए (९०), वारि उंछह लगाए (६०), घर वणाए

१. वही, अनु० ३५३, ३५५।
२. वही, अनु० ३७०।

(९०), भूषण भराए (९०), त्रितन तणाए (९०), नयणे दिपावइ (३), खाइयांका कहावइ (५), ते दिपावहु (५), पानइकी क्या चलावइ (४०), टुकरे भंडारि वरावउ (११०)।

लाव् : कुछ पाहु कुछ पुलावहु (२५), जीव इ तउ जिलाओ (५८)।

विधिके रूप :

ये प्रच्छन्न 'तू' के साथ –इ। –हि, –अइ। –ए अथवा –अ लगाकर, प्रच्छन्न 'तुम'के साथ –उ। –अउ। –अहु। –ए लगाकर और प्रच्छन्न 'आप के साथ –ई। –इय अथवा –ई। इं लगाकर बने है।

–इ। –हि : 'धरि' पल्लरी पवेहि (१८), आरतियां करि 'हेरि' (३६), 'देपि' रि दिपुं (५३), वोलणा हइ सु'त्रोलि' (५९), मो साहिवियां तन 'फेरि' (३६) 'खाहि' न कच्चा पांन (३२), साहिवां आसा 'आणि' (१०१), 'मागि' वे लाल ढमरे (१०९), 'रापि' भावइ 'गमाइ' (१११)।

–अइ। ए. साहिवां दीदे 'ङनइ' (२७), वे मालिनिया आइयां 'करे' (४)।

–अ : ईर कहंदा 'वुज्झ' (३७)।

–उ। अउ : तवीव तमांम दूरि 'करउ' (४८), जं त्रावणा 'सु घाउ' (७०) तउ मिलि मंगल 'गाउ' (७०), नीकी नाडी 'ढेपु' (५८), साहिजादे दीदे न 'भरु' (५७), लज्जी न 'डरु' (५७), कीयां सु 'करु' (५७), टुकरे भंडारि 'वरावउ' (१११)।

–अहु : एताल 'व्यावहु' (५), नातर मुहर मुहर जंभीरियां—'ल्यावहु' (५), कुछ 'पाहु' कुछ 'पुलावहु' (२५)।

–ओ : पंचसइ सोनइ के टके पोरइ मि 'लाओ' (५८), जीवइ तउ 'जिलाओ' (५८), दावल कह आगइ 'विछाओ' ऊली (७३)।

आदरार्थक प्रच्छन्न 'आप' के साथ यह रूप –ई। –इय लगाकर बना है :

–ई : क्या 'रिसाई' (४८), ढोल कई मंदिरि 'मांगी' (५०), जुवान 'हुवांगी' (५९), पाधर सर जिम 'कड्ढीइं' (९२)।

कर्मवाच्यके क्रियारूप –ईइ अथवा –इवा लगाकर बने है :

–ईइ न 'जाणीइ' क्या सुरोग (९०), न 'जाणीइ' गिरइ थी क्या होइ (१०१)।

–इवा : 'फेरिवे' दस लाख टके सिर उप्परइ (४९)।

सामान्य वर्तमान कालकी एक० क्रियाएँ सामान्यतः धातुमें –इ । अइ जोड़कर बनायी गयी हैं :

–इ । अइ : 'गज्जइ' गयण न नच्चिया पावस हदे मोर (३२), पूवतर पूव 'होइ' (४९), 'दज्झइ' साह हियाह (५४), सहुरा ढढिणी नु 'गाणइ' (७६), साहिजाद नू 'वपाणइ' (७६), तुंग तोरण करस 'ठाणइ' (७६), वर सिर 'सोहइ' सेहुरा (७८), काम म 'कहुइ' साल (७९), अबीर महं मुज्झइ भरम 'होइ' (१०१), 'देपइ' तउ पग लग्या (१०६), एक पाइ पग कुतुब दी अरदास 'करइ' (१११), जीर्गा 'जीवइ' कुतुबदी (११४)।

किन्तु इस रूपका प्रयोग भूतकालके अर्थमें भी हुआ है—क्रियाका रूप तो वर्तमान कालका है, किन्तु आशय उसमें भूतकालका है :

वाडियां वेलिया नयणें 'दिखावइ (२), साहिजादा आगइ सरकणइ न 'पावइ' (३), कपूर पानइ न 'भावइ' पानइ की क्या 'चलावइ' (४०), बीबी दुप लइनइ कहइ परि दूपना न 'जाणइ' (४०), जोइ दानमवंद 'आवइ' पानी 'अंजरइ' (४५, ५०), तिस ही नु यों 'पुकारइ' 'कहइ' (४५, ५०)।

–ए : कहीं-कहीं पर यह –अइ –ए में परिवर्तित हो गया है।

'जाने' की करतारियां (१०), जां 'आवे' (२०), दरबार देपतइ दरिया का गर्व 'वादे' (४३), साहिबा ढढ्ढिणी नु 'कहे' (५२)।

ऐसा ज्ञात होता है कि यह परिवर्तन प्रतिलिपि-प्रक्रियामें हुआ है क्योंकि –ए कदाचित् –अइ से परवर्ती है।

हइ : ( ह्+अइ ) : होना – वर्गकी क्रियाएँ 'हइ रूपमें तीन प्रकारकी हैं : एक वे हैं जो सामान्य वर्तमान कालको व्यक्त करती हैं, दूसरी वे हैं जिनमें किसी कार्यके होते होनेका भाव है और तीसरी वे जिनमें कार्यके आगे होनेका भाव है। पहलेमें केवल 'हइ' प्रयुक्त हुआ है, दूसरेमें क्रियाका वर्तमान कृदन्त रूप और 'हइ' हैं तथा तीसरेमें क्रियाका क्रियार्थक संज्ञा रूप और 'हइ' हैं—

१. मालनी पूव 'हइ' (४), जोवणा पुव 'हइ' (४), अंबे जमा की राति कदि 'हइ' (२०), एह करंदा मुज्झ 'हइ' (३७), सुलतांण दइणा पूव 'हइ' (४९), नाडी दुइ जाइगहइ 'हइ' (५३), तेरा ई 'हइ' (१११)।

२. सुलताण फुरमाण देता ई 'हइ' (४), मुहर मुहर जंमीरियां मांगती 'हइ' (५),—पूछता सदि 'हइ' (२०), मुज्झइ जाणता 'हइ' (४९), साहिजादा

हसता 'हइ' (१०८), पग देपि ऊलसता 'हइ' (१०८)।

३. मुझे धावनइ 'हइ' (२६), दरेम दोस्तान भत्तु लइ आवनइ 'हइ' (२६), फेरणा 'हइ' (४८), फकीर मारणा 'हइ' जीयावणा 'हइ' (४८), माल वारणा 'हइ' (४८), साहिजादे के सिर ऊपर वारणा 'हइ' (४८)।

कही-कहीपर धातुमे –अ प्रत्यय लगाकर भी सामान्य वर्तमानका काम लिया गया है:

–अ : मुख मुदिया न 'जीव' (९०)।

अछए (अछ् + अए) : 'हइ' के स्थानपर 'अछए' (अछ + अए) का प्रयोग भी एक स्थानपर मिलता है : मा साहिवां का न्याउ 'अछए' (१०८)।

अत्थि–नत्थि : संस्कृतके 'अस्ति-नास्ति' के प्राकृत रूप 'अत्थि-नत्थि' का प्रयोग भी एक स्थानपर हुआ है: नाडी 'अत्थि' तदोप कु 'नत्थि' तदोप न लेपु (५२)।

–इ : एक० 'इ' रूपसे वहु० का भी काम लिया गया है.

अंगन चंद निलाटियां भूनर 'नच्चइ' नयण (१२)।

हइ (ह् + अइ) : इसी प्रकार एक० 'हइ' से भी वहु० का काम लिया गया है :

दरवेस पंचसइ आसाउरी करते 'हइ' (३०), दरवेस सइ पंच मांग के नुते दीदे धूरते 'हइ' (८०), दरवेस सइपंच पुदाइ की वंदिगी करते 'हइ' (२०), दानिसवंद कइ घरह तइ सहन केहुकी वाटइ 'चाहते हइ' (२०)।

–अ : इसी प्रकार –अ का प्रयोग भी वहु० के लिए किया गया है :

अंगन चंद निलाटियां भू तर नच्चइ नयण।
जाणे 'आण' वधाइयां आगम हंदा भयण ॥ (१२)

यह अवश्य सम्भव है कि वहु० –अइ तथा हइ मे अनुस्वारका विन्दु रहा हो, जो प्रतिलिपि-क्रियामे छूट गया हो।

एक० -उ। अउं : रचनामे उत्तम पुरुप एक० तथा वहु० के रूप भी मिलते हैं। एक० का रूप धातुके साथ –उं। अउं जोड़कर वना है :

न 'जाणु' निवासा न 'जाणु' फजरि (४५,५०,५६), डीवी डांग पल्लरी न 'जाणु', कहा थी लीन्ही (४७), जीउ का जीउ 'जाणुं' (५६), न 'जाणउं' उंती घटी कित एक अमरे (१०९)।

एक० हूं : किन्तु कही-कहीपर वह वर्तमान कृदन्तके साथ 'हूँ' जोडकर वना है : हां मां जाणता 'हूँ' (४९)।

बहु० –अइं : उत्तम पु० बहु० रूप धातुमें –अइं जोड़कर बना है : जह-मतियां क्या 'जाणइं' ( ७३ ), तउ हम आणइं ( ७३ )।

दक्खिनीमें 'हइ' के स्थानपर 'है' मिलता है।[1] किन्तु इस सम्भावनापर विचार करनेकी आवश्यकता है कि पुरानी दक्खिनीमें भी 'हइ' तो नहीं था जो फ़ारसीकी लिखावटके कारण अब 'है' पढा जा रहा है—क्योंकि फ़ारसी लिपिमें दोनो एक प्रकारसे लिखे जाते हैं।

'अछ' धातुका प्रयोग दक्खिनीमें और अधिक मात्रामे 'ह्' धातुकी भाँति हुआ है। इसके सम्बन्धमे डॉ० श्रीराम शर्माका कहना है, 'दक्खिनीमें इस धातुका प्रयोग गुजराती अथवा पूर्वी बोलियोके प्रभावसे आया।'[2] प्रस्तुत रचनाने इस मतको गलत प्रमाणित कर दिया है। दक्खिनीमें वह खड़ी बोली-से ही गया है और किसी भाषासे नहीं, यह स्पष्ट है।

वर्त्तमान कृदन्तके साथ 'हइ' और 'हइं' के स्थानपर 'है' और 'हैं' लगा-कर सामान्य वर्त्त० का रूप बनानेकी प्रवृत्ति दक्खिनीमें भी पायी जाती है।[3] उसी प्रकार उत्तम पु० एक० बहु० के उपर्युक्त रूप भी दक्खिनीमें मिलते हैं।[4]

## क्रिया : अपूर्ण वर्त्तमान

अपूर्ण वर्त्तमानका सबसे अधिक प्रयुक्त प्रत्यय एक० में –अंदा है, बहु० मे इसका रूप –अंदे हो जाता है :

एक० पु० : अंपी अंपिनु वट्टडी जाणि 'गिलंदा' ताहि ( ३१ ), साहिजादा साहिबियां साहि 'करंदा' लल्लि ( ३४ ) साहि 'सुणंदा' सार ( ६१ ), कउण 'करंदा' काणि ( ६२ ), हंस 'करंदा' केलि : ( ६३ ), सेप 'सुणंदा' सार ( ८० ), साहि 'दिहंदा' दयण ( ८५ ), इह अउर 'उगंदा' गयण ( ८५ ), साहि 'गहंदा' पाणि, ( ८६ ), दुक्ख 'छिणंदा' सिच्चणा सुक्ख 'फलंदा' जाणि ( ८६ ), तो न 'बुझंदा' धूप ( ८८ ), बहु 'देषंदा' कग्ग ( ९३ ) कउण 'हुअंदा' हाल ( १०५ )।

बहु० पु० : लज्जा लोयन नच्चणा लोय 'हसंदे' कल्हि ( ३४ ), झलहल 'झालंदे' नयण ( ८६ ), जे 'लोअंदे' जग्ग ( ९३ ), जे 'लोयंदे' अप्प ( ९५ )।

---

१. वही, अनु० ३८१।
२. वही, अनु० ३७३।
३. वही, अनु० ३८१।
४. वही, अनु० ३८१।

किन्तु कहीं-कहीपर बहु० पु० के लिए भी एक० पुं० रूप –अंदा ही प्रयुक्त हुआ है : ज्युही पाउमु रंगिया ताइ 'मिलंदा' सब्ब ( ९८ ), जो जाणि 'परंदा' गत्त ( ९९ )।

स्त्री० एक० का प्रत्यय –अंदी है : कालि्ह 'कहंदी' केलि ( ८२ )।

अंति : संस्कृतके –अतिका भी प्रयोग अपूर्ण वर्त्तमानके लिए हुआ है, किन्तु उसमे लिंग और वचनका ध्यान नही रखा गया है :

केसा के कसि बंधियां के छुट्टियां 'रुलंति' (११), जाणे सर्पणि अप्पणा चर चीटुंआ 'भपंति' ( ११ ), बइणी विधि विलबिया मोती हैक 'रुलंति' ( १३ ), जाणं सीप सुमुण्पिया कंठै कीर 'चुगंति' ( १३ )

इन दोनों प्रत्ययोका प्रयोग पद्योंमें ही हुआ है, यह अवश्य ध्यानमे रखने योग्य है।

## क्रिया : पूर्ण वर्त्तमान

पूर्ण वर्त्तमानके रूप भूतकृदन्त रूपोके साथ हइ' लगाकर बनाये गये है :

स्त्री० एक० : साहिब्या सहिन क्यां 'भरी हइ' ( २६ ), रंग पर रंग उठनी साहिजादइ 'दीन्ही हइ' ( १०२ )।

पु० बहु० : मुलताण केलि की खडकी 'खडे हइ' ( ३८ )।

दक्खिनीमें भी पूर्ण वर्त्तमान इसी प्रकार बनता रहा है,[1] केवल उसमे बहुवचनका रूप 'हैं' है और एकवचनका रूप 'है' है। किन्तु यह सम्भावना अवश्य विचारणीय है कि पुरानी दक्खिनीमें भी 'हइ' न रहा हो, जो फ़ारसी-अरबी लिपिके कारण 'है' पढा गया हो, क्योकि फारसी लिपिमे दोनों एक प्रकारसे लिखे जाते है।

## सम्भाव्य वर्त्तमान

सम्भाव्य वर्त्तमानकी रचना संज्ञा और अन्य पुरुषके लिए धातुमे –इ। –अइ लगाकर की गयी है :

–इ। अइ : जउ र 'बिलग्गइ' अंब ( ९ ) 'जीइ' तउ जिलाओ ( ५८ ), जउ कछू बीबीया 'बजावइ'—( ५९ ), साहिब साहिब्यां बिरह जइ जीवंदा 'जाइ' (६५), तउ मूए हमारा क्या 'चलइ' (६६), मो दिल दिल अज्जइ 'मिलइ'—(७०), नदरि न 'लब्भइ' नदरि कूं नदरि पुकारत 'जाइ' ( ७२ ),

---

1. वही, अनु० ३८४।

पूत्र-पूत्र 'होइ' त्युं करावउ ( ७५ ), तुमु तरकस अर ईयार 'वाणइ' दुनिया दाणसवंद वड़े 'वपाणइ' ( ७५ ), ।

–ए : एक स्थानपर –ए लगाकर भी यह रूप बनाया गया है : साहिबा आसा आणि 'आए' पग पाण ( १०१ ) ।

उत्तम पु० सर्वनामोंके लिए एक० के लिए -उं । अउं तथा बहु० के लिए –इ । अइ लगाकर सम्भाव्य वर्तमानके रूप बने हैं :

–उं । अउं : साहिजादा के ही 'कहूं' (कहुं ?)' साहिब सूरति तुम्ह (१०), हथ 'देपुं' ( ५७ ) तउ 'कछु' कहुं ( ५९ ), सच्चकइ एक फुरमाण 'लहुं' ( ५९ ), तमाना एक अबही 'दिखावउं' ( ५९ ), टुकरे 'पाउं' तउ कछू नाम ना 'चलाउं' ( १०९ ) ।

–इ । अइ : तउ कछू हम 'गावइ' ( ५९ ), साहिजादा 'जिलावइ' (५९), तमाना एक अब ही 'दिपावइ' (५९); जहमतीयां क्या 'जाणइ' ( ७३ ), जीमी आकास तल होइ नउ हम 'आणइ' ( ७३ ) ।

हो सकता है कि कु० में प्रत्यय –अउं रहा हो, जिसका अनुनासिकका बिन्दु प्रतिलिपि-क्रियामें छूट गया हो ।

मध्यम पु० बहु० में सम्भाव्य वर्तमानका रूप –अउ लगाकर बनाया गया है : जउ सब कोउ कुमादे 'होउ' ( ५९ ),

## क्रिया : सामान्य भविष्यत् काल

भविष्यत्में केवल सामान्य भविष्यतके रूप मिलते हैं ।

संज्ञा तथा अन्य पुरुष एक० में सामान्य भविष्यत् अन्य पु० के रूप धातुमें –अइगा । अहिगा लगाकर बने हैं :

–अइगा । अहिगा : साहिजादा 'जीवइगा' ( ५५ ), क्या 'करहिगा मरा (५७), पूत कूं पूत होइगा' (४), फेरतइ-फेरतइ पुदाइ रहम 'करइगा' (४८), पूत थी पूत 'होइगा' ( ४८ ), मेरे कुं सहम 'होइगा' ( ५५ ), जोरां ही 'जाइगा' ( ५५ ),

बहु० में धातुमें –अइगे लगा है : तउ 'कहइंगे' ढढिनी तइ हुइ बुराई ( ३० ) ।

कहीं–कहींपर एक० में –इहइ प्रत्यय भी जुड़ा है, किन्तु केवल पद्यमें : सोइ लज्जा 'रष्पिहइ' जाहे साहि निसीब (६६) ।

प्रथम पु० एक०मे प्रत्यय (पु०-अउंगा), स्त्री० अउंगी है :

सुहंगीयां न 'वेचुंगी' (५), तउ मुलतांण सुं 'कहुंगी' (५), एकस एकस कु 'गहुंगी' (५)।

द्वितीय पु० वहु०में प्रत्यय-अहुगे है: जउ न 'देहुगे' तउ मुलतांण सु कहुगी(५)।

दक्खिनीमें भी प्रत्यय ये ही हैं; —इहइ अवश्य उसमे नही मिलता है।[1]

## क्रिया : सामान्य भूतकाल

पुल्लिंग एकवचनके क्रियारूप धातुमें सामान्यत: आ। या। इया जोड़कर वनाये गये हैं।

—आ। या। इया : वर 'वोलिया' वडाम (१), एकसि चउस देवर ढढणी मालणीका भेप 'कऱ्यां (करचा)' (४), टुक एक 'गया' (५), मालनी संच 'जाण्या', (२०), साहिजादा सइतान र 'जाण्या' (२०), मुल्तांण वाराम वारी 'आया' (२०), साहिजादा जमा मसीति 'आया' (२०), साप का सोरंभ 'आया' (२२), अगर जाती 'जनाया' (२२), दीनु 'लिया' (२३) जो दरवेस ज्युं का त्यु ही 'धाया' (२३), अवे पुदाइकी फिरस्तइं 'आया' (२३), अप्पाण पर डर 'गया' जे आण मर (२५), साहिजादा पछइ सहं 'था' (३८), चमाऊ हाथ 'वाह्या' (३९), साहिजादा उस ही महल मइ 'आन्या' (४०), पलंग पर 'लेट्या' (४०), तवीवइ तवीव 'लाग्या' (४२), ओपदइ ओपद 'माग्या' (४२), वीविया सहित मुलतांण 'जाग्या' (४२), महल मइं आवतइ इंद्रका गर्व भाग्या' (४२) वार दुइ च्यारि यो ही पुकाऱ्या (४६), दरवेस हु नजरि की 'दीया' (४६), पलिंग तइं उतरि करि सलाम ताई 'हूआ' (४९), यो करतइ दिन 'गऱ्या' (५०), तुलतांण पान 'छंड्या' (५१), वीवी हुं रोवणा 'माड्या' (५१), दिल्ली माहि सोर 'पऱ्या' (५१), साहिजादे सुं सइतांण 'लऱ्या' (५१), दिल मे दिल 'आया' (५३), तइ तत्ता पान 'पाईया' (५४), देपतइ पाणी अंजरि पहर एकइ 'पुकाऱ्या' (५६), कीया सु 'करा' (५७), साहिजादा वोल्या' (५८), तवीवह रोग 'जाण्या' (५८), रोगी इं रोग 'मान्या' (५८), फुरमाण 'हूआ' (५८) स्वर 'हूआ' (५९), सोर 'छूट्या' (५९), दूहा ज्यु कह्या त्यूं साहिजादा उठया (५९), मइ सउणा सुणि 'दिप्पिया' (६३), सोई 'हूआ' तवीव (६६), जीवंदा कहि 'गाइया' (६८), अव 'कंपीया'

---

१. वही, अनु० ३७५ तथा 'दक्खिनी हिन्दी' पृ० ५८।

'तवीत्र' ( ६८ ), वीवी वीहन 'पूछीया' ( ६८ ), मइं 'जाणिया' निसीत्र ( ६९ ), यों 'वोलिया' तवीत्र ( ६९ ), असि अन 'माणा' तर तरणि जीमी जीवन मूरि ( ७१ )। लाजहं सोचणा, 'हूआ' ( ७२ ), साहिजादा आसिक 'हूआ' ( ७३ ), फुरमांण 'हूआ' ( ७३ ), पावहं पाव सुल्ताण दरवारि 'आया' ( ७४ ) सुल्ताण 'आया ( ७४ ), मुकराणा मुकराणा करना सामहा 'धाया' ( ७४ ), दावल 'बोल्या' ( ७५ ), तांति तूअर राइ 'रंगा' ( ७६ ), 'टाहिया' ढंगा ( ७६ ), साहिजादा आइ दावल दरहि 'वाना' ( ७६ ), मारनु 'किया' सुढार ( ८० ), ढढिणि क्या 'गाया' ( ८४ ), हलकइ हालि 'अलापिया' ( ८४ ), सइ मुह सोम 'विलग्गिया' ( ८८ ), वीया देह स 'दज्झिया' ( ९६ ), माया ओढण 'भुल्लिया' ( ९७ ), ज्युं ही पाइनु 'रंगिया' वाइ मिलंदा मव्व ( ९८ ), दाणसवंद साहिजादी नुं साहिजादइ 'कह्या' ( १०१ ), करणीके कारनर साहिगं 'भर्‌या' ( १०२ ) जागे अपछरां अनी 'हर्‌या' ( १०२ ), धार दुइ 'दीन्हा' ( १०२ ) साहिजादइ 'लीन्हा' ( १०२ ), तीजे के आवन इ हवाल 'कीन्हा' ( १०२ ), 'भग्गा' लाल सुभज्जणा (१०५), टुक एक जातइ साहिजादइ 'कह्या' ( १०६ ), कुमकुमाके जल महि तइ 'निकस्या' ( १०६ ), अवीर महि पोजइं पोज 'देप्या' ( १०६ ) प्याला भूजा 'देप्या' ( १०६ ), देपत ही 'हस्या' ( १०६ ), पूत्र न पत्थर 'भग्गीया' ( १०७ ), लाजनु संकुचि 'आया' ( १०८ ), जानहुं चांद वादलइ 'छिपाया' ( १०८ ), सुल्तांण 'सुण्या' ( १०९ ), सुलतांण 'कह्या' ( ११० ), जिण ही जीव 'अरंगिया' ( ११२ ), हल्कइ जलहल 'ओल्हिया' ( ११२ ), टुकरे गउप परि 'चीना' ( ११३ ), 'हूआ' हुअंदे काइ ( ११४ )।

केवल कहीं-कहींपर –अउ। ओका भी प्रयोग हुआ है : हत्या कांम स पीउ भउ पिउ हत्या 'भउ' काम ( १५ ), एक पुंगरा नेरइ 'हो' पुराणा ( ४६ ), लज्जा 'गउ' गुण आ गुणी ( ६१ ), लज्जा 'गउ' जुअ गोवणां ( ६१ ), ।

स्त्रीलिंग एकवचनमें –ई प्रत्यय लगा है :

–ई : वीवियां लाजलो 'भइ' वंधाना ( २ ), वीवी दिवाना 'वइट्ठी' ( ३ ), मालनी फिरि 'आई' ( ५ ), साहिब 'सारी' वत्तडी ( ६ ), यां तू इहि काम 'आई' ( ९ ), हूं इहि काम 'आई' ( ९ ), 'सोनी' गल्हरियाह ( १७ ), वीवियां 'आई' ( २० ), वीवियां हरम द्वार 'धाई' ( २० ), जमा-राति 'आई' ( २० ), गुलावीयां 'जागी' ( २२ ), जमा मसीति भिस्त क्या भोरइ 'लागी' ( २२ ), साहिजादइ किसउ की डीवी किसऊ की डांगी किसहू

की पालरी 'चोरी' ( २३ ), दुनिया 'विछोड़ी' ( २३ ), ढढिनी गाइवां ही गुमान 'वोली' (२७), जाणे अंगि अंणगियां 'पड़ी' पुराणइ ढ्रंगि (२८), साहिबा 'उंचाई' ( ३० ), तउ कहइंगे ढढिनी तइ 'हुई' बुराई ( ३० ), पुहर एक या राति 'वीती' ( ३८ ), ढीवी डांग पल्लरी 'अतीती ( ३८ ), 'जगी' किरण सुविहाणइ ( ४० ), फजरि 'हूई' ( ४८ ), इतनई करत वीवी विवानां 'आई' ( ४८ ), अम्मा आणि आगइ परी 'हुई' ( ४९ ), यां करतइ राति 'पाई' ( ५० ), दूसरी वइरणि 'आई' ( ५० ), ढढिणिआ णीकी 'करी' ( ५२ ), ओहि ओहि इह तउ उलटी 'कही' ( ५२ ), ढढिणी कहि 'रहि' ( ५३ ), साहिवां 'वोली' ( ५३ ), ढढिणी 'वोली' ( ५५ ), हम तवही 'पाई' ( ५५ ), जब तूं सहण क्यां 'सिराई' ( ५५ ). हमारा क्यां तू 'पराई' ( ५५ ), परतीति 'पाई' ( ५६ ), तवीवका भेप करि सुलतांण कइ दरवार 'आई' तवीवानी तवीवानी 'पुकारी' ( ५६ ), अवाज्या 'वाजी' ( ५६ ), ढढिणी 'वोली' ( ५७, ५९, ६६ ), आज 'अणदी' वेलि ( ६३ ), इती वात करतइ वीविया 'ऊठी' ( ७३ ), दीन दुनियां एक ठउड होत 'जांणी' ( ७३ ), वीविया 'वोली' ( ७३ ) सुलताण 'मानी' ( ७३ ), सुलताण पासि 'गई' छूटी ( ७३ ), अमहुं पइर 'करी' ( ७५ ), नर ततइ नफेरी 'मंडी' ( ७६ ), भेरी भूगल भीम 'नंढी' ( ७६ ), सहणाइं 'तंढी' ( ७६ ). तरह स 'लग्गी' वेलि ( ८२ ), 'गई' गुण रप्पणहार ( ८३ ), उह रितु 'गई' ( ८९ ), अउर रितु फजर 'भई' ( ८९ ), मुरगहु वांग 'दई' ( ८९ ), गाइणहु ललित 'कई' ( ८९ ), तारह का तेज 'छई' ( ८९ ), सुविहाण अंवर 'दई' ( ८९ ), वसंत रितु पाछी 'भई' ( ८९ ), धूप काला कहल 'लई' ( ८९ ), पढमा ची सिगारी 'वोली' ( ९२ ), जोगिणी 'बोली' ( ९३ ), जोगिणी 'वोली' ( ९५, ९७, ९९ ), भोगिणी 'वोली' ( ९४, ९६, ९८, १०० ), साहिजादे कु ठंड 'लागी' ( १०१ ) फुरमान ही 'वाई' ( १०२ ), जिणइ दुणिया 'जाणी' ( १०२ ), 'भग्गी' भम्म सु वाल ( १०५ ), 'गई' सामू सरणागतां ( १०५ ), साहिबां अजहुं न 'आई' ( १०६ ), आपइ 'छिपी' किनहुं 'छिपाई' ( १०६ ), खइर करंतउ कोड 'कहि' मन अप्पणइ विचारि ( १०७ ), विभगन 'भग्गी' नारि ( १०७ ), मा आवती 'चीनी' ( १०८ ), चादरि सिर परि 'लीनी' ( १०८ ), मा अरदास 'करी' ( १०८ ), कइमति 'कराई' ( ११० ), कुतवदी 'गमाई' ( ११० ) घरि घरि 'लग्गी' लाइ ( ११२ )।

कुछ स्थलोंपर –आना, ईन, ईना, ईन्हाके प्रयोगसे पुल्लिग और –ईनीके प्रयोगसे भी स्त्रीलिंग रूप बने हैं—

–आना । ईन । ईना । ईन्हा : ग्रून हमहि 'दीन' ( १०८ ), जु फुरमाण 'दीना' ( ७५ ), तव मुल्ताण 'रिसाना' ( ४६ ), सुल्ताण फुरमाण 'दीना' ( ११३ ), वे पुइ 'कीन्हा' भजि ( २९ )।

–ईनी : साहिजादा चार्दरि सिर ऊपरि 'लीनी' ( २२ ), दोस्तान दोस्तान करि हस्त क्या 'दीनी' ( २२ ), सुलताण सुरति 'कीनी' ( ३८ ), हत्थइ हत्थ 'लीनी' ( ५६ )।

पुल्लिंग बहुवचन रूप धातुमें –ए।अए लगाकर बने हैं

–ए। अए : पाँच सोवन्न के टका देवरइ 'धरे' ( ४ ), निवाज करणइ सुलताण 'लग्गे' ( २४ ), दीवे 'लग्गे' (२४), सादा नइ 'वग्गे' ( २४ ), साहिजादे साहिव्वियाँ ढढ्ढिडनि हुड़े 'मंभिः' ( २९ ), मालनीके उंमान 'भागे' (३०), साहिजादेके पवे फुरकणइ 'लागे' ( ३० ), दीदे, 'दुराए' ( ४० ), दानसवंद पानी अंजरणइ लागे' ( ४४ ), मंत्रहु परजणइ 'लागे' (४८), तवीव तमाम सब सुलताण 'कोके' ( ४८ ), दिल्ली सहर मइ ए ज 'घेरे' ( ४७ ), सबे फिरस्तइ 'फेरे' ( ४७), यों करतइ रोज दुइ च्यारि 'गले' ( ५१ ), तवीवा हाथ 'धरे' (५१) तवीव होने ते सुल्ताण 'कोके' (५१), आणि दरवार 'रोके' (५१), दावल कुं तीन रोज 'हुए' खाणा खाया ( ५२ ), दीदहु सुं दीदे 'जोरे' (५५), लप 'दउरे' (५६), साहिजादे दीदे देपणइ 'लागे' (५८), तवीव के रोर 'भागे' (५८), सुणतइ ही ल्लले 'कीए' (६७), कंपण 'लागे' अंग वल एण सुणंदा हल्ल ( ६७ ), दुसमणां के दिन्न 'जरे' ( ७४ ), वरततइं नीसाण 'दग्गे' ( ७६ ), सज्जणा 'जग्गे' (७६), 'वाए' वज्जण वज्जणा ( ८१ ), 'पय (पये ?)' ढढणियाके वोल ( ८१ ), साहिजादा कुमकुमई वरपे 'भराए' ( ९० ), वारि उंछहु 'लगाए' ( ९० ), अवीरहु घर 'वणाए' (९०), कपूर कस्तूरी भूपण 'भराए' ( ९० ), फूलहु वितन 'तणाए' ( ९० ), गायणहु 'गाए' (९०), दोउ दूहे 'कहे' ( ९१ ), माँ के सिर ऊपर फेरि फेरि 'भाने' ( १०७ ), मुलतान सुणतइं जुहरी 'वुलाए' ( ११० )।

कहीं-कहींपर –ए का प्रयोग आदरार्थक बहु० के लिए भी हुआ है : साहिजादा दावल कइ दरवारि जाइ 'वग्गे' ( २४ )।

कहीं-कहीं धातुमें यां। इया लगाकर वहु० रूप बने है.

दीदे दिग्घ 'उचाइयां' ( २८), जे मुत्ताहल 'दिट्ठियां' वइ वर 'गंजरियाह'[1] ( ६४ ), 'निहमिया' नीसाण नादा ( ७६ )।

---

१. इसमें –ह स्वार्थिक लगता है।

–आनइ। ईनइ : 'न' युक्त रूपमे –'ए। ऐ' के स्थानपर कदाचित् प्राचीनतर –'अइ' प्रत्ययका प्रयोग हुआ है : मुलतांण देस देस मुलक मुलक कुं फुरमाण 'दीनइ' ( ३८ ), मुलताण टुक एक 'मुमक्यानइ' ( ४० ), मानु चांद तारा सुं 'रिसानइ' ( १०९ )।

इन उदाहरणोमे एक-दो आदरार्थक वहु० के भी हो सकते है।

स्त्रीलिंग वहु० का प्रत्यय –यां। इया। ईयां है।

यां। इयां। ईयां : पक्कीयां जभीन्या नारिंग्यां 'भन्यां' ( ४ ) वेलिया वंकिया 'कन्यां' ( ४ ), साहिजादे के अग्गइ 'धन्यां' ( ४ ) दोइ साहिजादे अप्पणइ हत्थइ 'कीया' ( ४ ) दो दो च्यारि च्यारि वंटे 'दीयां' ( ४ ), दीदे दिग्घ 'उचाइया' ( २८ ), हंसतइ ही वात्या 'कियां' ( ३९ ), 'बुझाईया 'बुझाईयां' ( ५८ ), साहिजादा किणि 'बुझाइया' ( ५८ )' जिणि 'लगाईयां' तिणि 'बुझाइयां' ( ५८ ), अव उससु क्या करण 'आईयां' ( ५८ ), साहि घरां साहिवियां जिणि 'दिण्णियां' सु जाणि ( ६१ ), सास सरंदा 'वुट्ठिया' ( १०३ ), की पद पतरि 'चुक्किया' ( १०४ ), वज्जे वज्जत 'वज्जिया' ( ११४ )।

इन उदाहरणोमे-से कुछ आदरार्थक वहु० के भी हो सकते है।

कही-कहीपर –आ। या। इयां युक्तरूप एक० मे प्रयुक्त मिलता है :

ढढ्ढिनी माल्नीका मेप 'कन्या' ( ४ ), मालिनिया दिट्ठिइया' (१७), साहिव मंची 'दिट्ठियां' ( १७ ), मालणिया कहि 'नट्ठिया' ( १९ ), तू कहां 'थां' ( ३८ ), वहा पुज्जइ दिल 'लम्भियां' ( ६२ ), मानहु कमल 'निकस्या' ( १०६ )।

कहीं-कहीपर वहु० के स्थानपर एक० रूप भी मिलता है :

पु० : मेरे दीदे दूषन 'लग्ग' ( ८ ), गज्जइ गयण न 'नच्चिया' पावस हुंदे मोर ( ३३ ), हमारे दीदे दूपणइ 'आया' ( ३९ ) दरवेस वलइं वलइं 'धाया' (३९) दउ 'लग्गिया' सनत्थ (५०), लज्जा 'गउ' जुअ जोवणा (६६) 'मूआ' वहंदा माहि ( ११४ )।

स्त्री० : कइ 'सोनी' गल्हरियाह ( १७ ), ढढिणि 'ढोरी' अंपिया ( ५४ ), जिण 'हीजीय' जहमत्तिया ( ६६ ), 'वाजिया' ढप ढोल ढंगा ( ७६ ), दुइ नटिणी आइ परी 'हुई' ( ९१ )

–न युक्त रूपोमे भी यह प्रवृत्ति मिलती है : जिहि मुहर जंभीरियां 'लिन्न'

( ७ ), सुलताण निवाज्या 'कीनी' ( ३८ ), दानशमंदह आनह अपनह घरह हो वाट्यां 'कीन्ही' (३८), किनारइं रही त्यां किनारां 'कीनी' (३८), बीबी राग मल्हरी न जाणु कहां थी 'कीन्ही' (४३), साहिजादह जहमत्यां 'कीन्ही' ( ४१ ), दुनी साहिजादह ज्या मत्या 'कीनी' ( ४१ )।

किन्तु यह असम्भव नहीं है कि अनुनासिकका बिन्दु जो बहु० में लगा रहा हो, कु० में प्रतिलिपि किसीसे छूट गया हो।

–आ, या, त्या लगाकर सामान्य भूत दक्खिनीमें भी बनता रहा है।[1]

## पूर्ण भूत

पूर्णभूत कृदन्तके साथ 'था' का कोई रूप लगाकर बना है :

सवा बंदियहूकी बंदिगी देयणह हू 'गया था' ( ४९ ), पुंगरा मेरह तमा नमीनि देवणइ 'गया था' ( ४६ )।

भूत कृदन्तमें 'था' लगाकर पूर्णभूत दक्खिनीमें भी बनता रहा है।[2]

## अपूर्ण भूत

कोई उदाहरण नहीं है।

## संयुक्त क्रिया

कुछ संयुक्त क्रियाएँ भी मिलती हैं : मेरे दीवे 'डूपण लग्ग' ( ८ ), निवाज 'करणाइ सुलतांग लग्गे' ( २४ ), 'गया जे आप मर' ( २५ ), साहिजादेके पवे 'फुरकणइ लागे' ( ३० ), तदीवइ 'ओतरइ लागी' ( ५९ ), मंडप 'छावणइ लागे' ( ७१ ), गायणी 'गावणइ लागे' ( ७६ ), निवासा 'हुवणइ लागी' ( १०१ ), ओह वेला लाल धरती 'हुई रही' ( १०९ ) फकीर 'लूटणइ लागे' ( ११३ ), सादा नइ 'वाजणइ लागे' ( ११२ )।

इसी प्रकार संयुक्त क्रियाएँ दक्खिनीमें भी बनती रही है।[3]

## वर्तमान कृदन्त

वर्तमान कृदन्त रूप धातुमें -ता।ती।तइ तथा -ते लगाकर बने है :

---

१. दक्खिनी हिन्दीका उद्भव और विकास, अनु० ३८२

२. वही, अनु० ३१६

३. वही, अनु० ३८६

अर्थ—"लज्जामें इस गुणीका गुण गया ( चला जाता है ), लज्जामें स्त्री-का व्यवहार गया ( चला जाता है ), और लज्जामें दोनों ( स्त्री-पुरुष ) के यौवन गये ( चले जाते हैं ), शाहज़ादा यह सार तत्त्व ही बात सुन रहा है।"

टिप्पणी—वउहार<व्यवहार। आ=यह। जुय<युग=दोनों।

## [ ६२ ]

साहि घरां साहिबियां जिणि 'दिण्णियां'[1] 'सु जाणि'[2]।
'वइ पुज्जइं दिल लम्भीयां'[3] 'कउण'[4] करंदा 'काणि'[5] ॥[6]

पाठान्तर—१. का० दीनीयां, घ० दिन्निया। २. घ० का० सुजांण। ३. का० वेय पुजइं दिन लभई, घ० वय पुज्जय दिन लंभिया। ४. का० कोणि। ५. घ० काम। ६. अ० में यहाँ '३' की क्रम-संख्या भी दी हुई है।

अर्थ—[ शाहज़ादेने कहा, ] "शाहजादेके घटमें जिस सुजान [ स्त्री ] के द्वारा साहिबाको स्थान दिलाया गया है, उसको पूजने [ प्रसन्न करने ] से मैंने [ अपना ] दिल प्राप्त कर लिया है, [ तो ] कौन [ अब ] लज्जा कर रहा है ?"

टिप्पणी—घर<घट=शरीर। काणि=लज्जा, मर्यादा।

## [ ६३ ]

मइ 'सउणा'[1] सुणि 'दिखिया'[2] आज 'अणंदी[3] 'वेलि'। [4]
'साहिबियां'[5] 'सर मझ्झरां'[6] हंस करंदा केलि ॥[7]

पाठान्तर—१. घ० का० सुहणा। २. घ० दिट्ठीया। ३. घ० आंणिंदी ४. घ० वेल। ५. का० साहिबां। ६. घ० सर मुंझरा, का० सर मंझरे। ७. अ० मे '४' की यहाँ क्रम-संख्या भी दी हुई है।

अर्थ—[ ढाढिनीने कहा ] "मैंने शकुनों (या स्वप्नों) को सुनकर [स्वयं] देखा है, आज वेला ( या वल्लरी ) आनन्दित हुई है [ जब कि ] साहिबाके [हृदय] सरोवरमें [ शाहज़ादा ] हंस केलि कर रहा है।"

टिप्पणी—सउण<शकुन स्वप्न। वेलि<वेला। वल्लरी। मझ्झरा<मध्य।

[ ६४ ]

जे मुत्ताहल दिट्ठियां 'तइ तन'[१] 'मंझरियां'[२] ।
'ते तइं ही हंसि हंसरा वइ वर गंजरियांह'[३] ॥[४]

पाठान्तर—१. का० तेतत । २. घ० वमझीयाहि । ३. घ० ते ताही मुर हंसरा उंअर गुण मंजरीयांहि, का० में यह पंक्ति नहीं है—भूलसे छूटी हुई लगती है । ४. का० में यह दोहा नहीं है—किसी प्रकार छूटा हुआ लगता है । अ० में यहां '५' की क्रम-संख्या भी दी हुई है ।

अर्थ—[ और ] जिस मुक्ताफल ( मोती ) [ की कान्ति ] को तूने [ उस ] शरीर [ लता ] में देखा था, "ऐ हंस, वह तूही है जिसने उसे वपन कर [ अब ] नष्ट भी कर दिया है ।"

टिप्पणी—मुत्ताहल<मुक्ताफल=मोती । मंझर<मध्य । वर<वरम् । गंज्=आहत करना, नष्ट करना ।

[ ६५ ]

[१]साहिब साहिब्यां विरह, जइ जीवंदा जाइ ।
'लज्जा लीक उलंघणी'[२] सिर परि पेरो साहि[३] ॥[४]

पाठान्तर—१. अ० मे यहां और है : साहिबजादा वाक्य । २. अ० लज्जी लोक उलघणा । ३. का० मे यह दोहा नही है—किसी प्रकार छूटा हुआ लगता है । ४. अ० मे यहां '६' की क्रम-संख्या भी दी हुई है ।

अर्थ—[ शाहज़ादेने कहा, ] "शाहज़ादा यदि साहिबाके विरहमें जीता जा रहा है तो [ केवल इस कारण कि ] उसे लीक ( मर्यादा ) के उल्लंघनकी लज्जा है और, [ उसके ] शिरपर [ उसका पिता ] फ़ीरोज़शाह है ।"

टिप्पणी—लीक<रेखा ।

[ ६६ ]

ढढ्ढिणी बोली । तउ 'मूए'[१] 'हमारा क्या चलइ' ।[२]
'साहिजा वाक्य' ।[३]

जिण हीजीय'[4] जहमतीयां सोई 'हूआ'[5] तबीब ।
सोई 'लज्जा'[6] रक्खिहइ 'जादे'[7] साहि नसीब ॥[8]

पाठान्तर—१. घ० तूं मूआ । २-३ घ० में ३ तथा का मे २-३ नही है—किसी प्रकार छूटी लगती हैं । ४. घ० जिण हीजी, का० जिणि दीनी, अ० जां होजीय । ५. घ० का० भय । ६. अ० लज्जी । ७. घ० तेडे, का० जोडे । ८. अ० मे यहाँ '७' की 'क्रम-संख्या' भी दी हुई है ।

अर्थ—ढाढिनीने कहा, "तब मूए, मेरा क्या [बस] चले ?" शाहज़ादेने कहा, "जिसने [मेरी] जहमतको हरण किया है वही मेरा वैद्य हुआ है । जो शाहज़ादेको 'नसीब' देता है, वही उसकी लज्जा भी रखेगा ।"

टिप्पणी—हिज्ज् < हृ = हरण करना । नसीब [फ़ा०]—भाग्य, प्रारब्ध ।

## [ ६७ ]

'सुणतइं ही लल्ले कीए'[1] लोयण 'जल हल थल्ल' ।[2]
'कंपण लग्गे'[3] अंग वल 'एण सुणंदा हल्ल'[4] ॥[5]

पाठान्तर—१. घ० मुणतइ ही ललते कीये, का० मुणत समे ही लल कीयां । २. घ० लोयग जल हलत्थल्ल, का० लोयण जलहर थाल । ३. का० इयुं कंपिया ए । ४. का० कुंण हवंदा वल । ५. अ० मे यहाँ '८' की क्रम-संख्या भी दी हुई है ।

अर्थ—यह [ उत्तर ] सुनते ही [ ढाढिनीने उसकी ] मनुहार की, [उसके] लोचन [अश्रुओंके] जलाशय हो रहे । किन्तु इन हालोंको सुनकर [ ढाढिनीके ] अंग [ अनिष्टके भयसे ] काँपने लगे ।

टिप्पणी—लल्ल < ललि [दे०] खुशामद, मनुहार । लोयन < लोचन । जलहल < जल भर = जल-समूह । थल्ल < स्थल = स्थान । वल < वले [फ़ा०] किन्तु, परन्तु ।

## [ ६८ ]

[1]जीवंदा कहि गाइया 'अब्ब'[2] कंपीया तबीब ।
बीबी बीहन पूछीया क्या बातीयां 'निसीब'[3] ॥[4]

पाठान्तर—१. अ० में यहाँ और है: बीबी बिगाणा वाक्य। २. घ० अत्र, का० तव। ३. घ० नसीच। (<नसीब), अ० तबीब [यह पूर्ववर्ती चरणमें आ चुका है]। ४. अ० में यहाँ '९' की क्रम-संख्या भी दी हुई है।

अर्थ—बीबी बिवानी ने पूछा, "ऐ वैद्य, तूने [शाहज़ादेको] 'जीवित' कह कर गाया, और अब काँप रहा है। 'नसीब' में क्या बातें हैं।"

टिप्पणी—निसीब<नसीब [फा] = भाग्य, प्रारब्ध।

[ ६९ ]

[1]बीबी 'बीहग'[2] बत्तडी मइं जाणीया निसीब।
साहिजादे दिल अउर दिल 'यों'[3] बोलीया तबीब ॥[4]

पाठान्तर—१. अ० तबीब बोल्या, का० तबीब वायक। २. घ० कहत, का० वहुते। ३. घ० इम, का० इयुं। ४. अ० में यहाँ '१०' की क्रम-संख्या भी दी हुई है।

अर्थ—[ वैद्याने कहा, ] "ऐ बीबी बिवानी, बात यह है कि मैं [ इसके ] 'नसीब'को जान गयी। शाहज़ादेके दिलमें [ एक ] और दिल है।"

टिप्पणी—अउर<अपर = अन्य।

[ ७० ]

सो दिल 'दिल अज्जइ'[1] मिलइ तउ मिलि मंगल 'गाउ'[2]।
'नत साहिज्जां न साहिबां'[3] 'जं'[4] धावणा 'सुधाउ'[5] ॥[6]

१. पाठान्तर—घ० जउ दिल मइं, का जो दिल में। २. का० गायो। ३. घ० नहि तरि साहिब साहिबा, का० नातर साहिब साहिबां। ४. का० जो। ५. घ० ध्यावणा सु ध्यावो, का० धावणा सुधाणो। ६. अ० में यहाँ '११' की क्रम-संख्या भी दी हुई है।

अर्थ—"वह दिल और [ यह ] दिल आज ही मिल जायें, तो [ सब ] मिलकर मंगल-गान करो; नहीं तो न राजकुमार [ रहेगा ] और न साहिबा [ रहेगी ]; क्योंकि दौड़ना-धूपना है, [ भले ही ] दौड़-धूप करो।"

टिप्पणी—जं<यत् = कि, क्योंकि।

## [ ७१ ]

'असि अस माणा'[1] तर तरुगि जीसी जीवण 'पूरि'[2] ।
दावल दाणस पुंगरी दीदे 'दोठिहुं मूरि'[3] ॥[4]

पाठान्तर—१. का० अस समांन । २. का० पूर । ३. घ० दुहूं मूर, का० दिट्ठेह मूर । ४. अ० में यहाँ '१२' की क्रम-संख्या भी दी हुई है ।

अर्थ—"[ इन ] तरुण और तरुणिने एक-दूसरेको ऐसी और ऐसा माना [ है ] कि जैसे जीवनकी पूर्ति ( सफलता ) हो । दावर ( न्यायकर्त्ता ) दानिशमन्दकी कन्याके नेत्र [ इसके ] नेत्रोंके मूल हो रहे हैं ।"

टिप्पणी—माण् < मानय् = सम्मान करना, आदर करना, अनुभव करना । तर < तरुण । पूरि < पूर्ति । पूंगरी < पुद्गल + इका । पौगण्ड + इका = बालिका । किशोरी ।

## [ ७२ ]

'जमा जमी'[1] ति मसीतियां दुहु दिट्ठया रसाइ ।
'नदरि'[2] ज 'लग्भइ'[3] 'नदरि'[2] कुं 'नदरि'[2] 'पुकारत'[4] जाइ ॥[5]

पाठान्तर—१. का० जिमे जमां । २. घ० का० नजरि । ३. घ० सुं लगी, का० ज लागी । ४. घ० पुकारइ, का० पुकारे । ५. अ० में यहाँ '१३' की क्रम-संख्या भी दी हुई है ।

अर्थ—"उन्होंने जमा-जमी ( स्थिरता ) के साथ तो [ एक-दूसरेको ] मसजिदमें प्रेम-विभोर होकर देखा । और नज़र जब [ अन्य ] नज़रसे मिलती है तो वह 'नज़र', 'नज़र' पुकारती [ ही ] जाती है ।"

टिप्पणी—नदरि < नजर [ फ़ा० ] = दृष्टि ।

## [ ७३ ]

'इती बात करतइ बीबियां ऊठी'[2] ।
सुलतांण पासि गई 'छूटी'[3] ।
सुलतांण साहिजादा 'आसिघ हूआ'[4] ।
'कुवाणिहिं जोग जूआ'[5] ।

'लाजनुं सोचणा हूआ'।
वेगि 'आणहु नत' [7] मूआ।
जहमतियां 'हमइं' [8] सो धी।
मिलावणा 'तुसहं' [9] को धी।
'फुरमांण हूआ'। [10]
'जहमतियां' [11] क्या 'जाणइ'। [12]
जिमी 'आकास तल' होइ तउ 'हम आणइ'। [14]
वीबियां बोली।
दावल 'दानसवंद कइ' [15] 'आगलि विछाओ' [16] ऊंली (औली)।
'सुलतांण' [17] मानी। दीन दुणियां एक 'ठउड होत जांणी' [18]।

पाठान्तर—१. का० में 'वचनिका' और है। २. ध० इतनी वात करत वीवी वाणा उठी, का० उतनी वात करतइ वीचि वीवी विवांना उठी। ३. का० अपूठी। ४. का० आसिक हूवा, अ० आसिष हूआ। ५. ध० मे यह वाक्य नही है, का० जुवानहु जोग हूवा। ६. ध० में यह वाक्य नही है, का० लाजनुं सोचनै हूआ, अ० लाजहं सोचणा हूआ। ७. ध० आणउ नही तरि, का० आनि नही तर। ८. ध० हमाउ, का० हमह। ९. ध० तुमहूं। १० ध० का० मे नही है। ११. ध० जहमतीयां हमहूं, का० जहमतीयां हम। १२. का० जाना। १३. ध० असमान वीचि। १४. का० सो आंनां। १५. का० दानसमंद की, अ० दाणस बंध कइ। १६. ध० आगे विछायो, का० आगै विछाई। १७. ध० सुलतान मान्या, का० तव सुलताण वात मानी। १८. ध० होता जाण्या, का० ठौर होती जाणी।

अर्थ—इतनी बातें करते-करते वीवी (बिवानां) उठी। सुलतानके पास वह छूटी (भागी) हुई गयी। [उसने कहा,] "सुलतान, शाहज़ादा आशिक़ हुआ है, वह युवतीके योग्य युवा [हो गया] है। हमें लाजोंसे (के कारण) सोचना हो गया है। शीघ्र आओ, नहीं तो मरा। शाहज़ादेकी ज़हमत [तो] हमने शोध ली है, और [उसे दूर करनेके लिए] मिलानी है तुम्हें कोई कन्या। फ़रमान हुआ, "ज़हमत हम क्या जानें (हमारे लिए 'ज़हमत'का क्या सवाल)? पृथ्वीपर और आकाशके नीचे कहीं भी (वह) हो, तो हम उसे लायें।" वीवी (विवानां) बोली, "दावर (न्यायकर्त्ता) दानिशमन्दके आगे औली विछाओ।" सुलतान मान गया और [उसने] दीन (दानिश-

मन्द ) तथा दुनिया ( सुलतान ) को एक स्थानपर होता ( एक सम्बन्धमें बँधता ) [ निश्चित ] जान लिया।

टिप्पणी—आसिप<आशिक [ अ० ]=प्रेमी, अनुरक्त। धी<दुहिता =कन्या। जिमी<ज़मीन [ फ़ा० ]=पृथ्वी। ऊली ( औली ) [ दे० ]= कुल—परिपाटी। ठउड [ दे० ]=ठौर, स्थान।

[ ७४ ]

'पावइं पाव सुलताण-दरबारि 'आया'।[1]
'पाछइ साहा सुषासण चउडोल डोली असपती अंस चढ़ाया'[2]।[3]
दावल 'दरबार सोर हूआ'[4]। सुलतांण 'आया'[5]।
'सुकराणा सुकराणा करता सामहा धाया'।[6]
'सुलताण कह्या इउं कीया'[7]।
वे दावल साहिज़ादा जीइया।
दावल 'बोला'[8]।
सुलतांण के बषत 'वड़े'[9]।
दुनी के दीदे ऊवरे।
'इयारह के हीए'[10] भरे।
दुसमणां के दिल 'जरे'[11]।
'सुलतांण'[12] पैर करणा।

पाठान्तर—१. ध० सुलतान पयादा हूआ दरबार आया, का० मोहला मांहि तै पानिसाह पावुं पावुं दरबार आए। २. ध० पीछै सुषासण दोलीयां असपती-अंस चढाए, का० पीछै नै पालषी सुपासण चौडोल थाए। ३. का० में यहाँ और है: जब सुलतांन महलमे थी वागा पहनि नीकल्या तब देसतै इंपका गरव गल्या। इंद्र षानजादे। मलक मलकजादे। वरबार देखते ही इंद्रका गरव मिटाना। असपति सुलतांन अैसै चढीया। तव च्यार चक भंगांना पड़ा था। [ यह वर्णन सुलतानके पैदल चलकर आनेके साथ ठीक नहीं बैठता है, यह तो किसी चढाईका लगता है। ] ४. का० कै ताइं पवर हुई जु। ५. का० आए। ६ सुकराणा सुकन करता सामहा धाया, का० तव दावल सुकराणां

सुकराणा करते सांम्हे धाए। ७. का० आय करि सलाम कीया, घ० सुलतान तुम्हां क्या कीया। ८. का० दावल बोल्या, घ० मे यह वाक्य नहीं है। ९. का० सवरे। १०. का० यारां के दीदे, घ० याराहांके दिल। ११. घ० जुरे। १२. का० सुलताण 'कछु'।

अर्थ—पैदल हां सुलतान [ दावर के ] दरबार आया और शाहके पीछे सुखासन, चौडोल, डोली तथा अश्वपतिका अश्व—[ यह सब ] चढ़ आये। दावरके दरबारमें शोर हुआ कि सुलतान आया। [ दावर ] 'शुकराना' 'शुकराना' करता हुआ दौड़ा। उसने कहा, "सुलतान, तुमने यह क्या किया ( कि यहाँ तुम पैदल आये ) ?" [ सुलतानने कहा, ] "रे दावर, शाहज़ादा जी गया।" दावर बोला, "सुलतानके भाग्य बड़े हैं! [ शाहज़ादेके जीवित होनेसे ] दुनियाके नेत्र खुल गये, मित्रोंके हृदय भर गये और दुश्मनोंके दिल जल गये! सुलतान दान-पुण्य करना!"

टिप्पणी—सुकराणा < शुक्रानः [ अ० ] = कृतज्ञता-ज्ञापक पुरस्कार। यार [ फ़ा० ] = मित्र, सहायक।

## [ ७५ ]

'अमहुं 'पइर'[1] करी'।
'तुमहं पइर करणा'।[2]
साहिवां 'साहिजादे कुं'[3] वरणा।
[4]'ऊताल'[5] ही मंडप छवावउ।
'अपत'[6] पढावउ।
'सादा नइ वजावउ'।[7]
पूब पूब होइ 'स्यु' करावउ'।[8]
[9]'दावल बोल्या'।[10]
'जु फुरमाण दीना'।[11]
इती 'बात कुं'[12] सुलतांण क्या समीना।[13]
तुसुं तरकसबंद 'अर'[14] ईयार वाणइ।[15]
'दुनिया दाणसबंद वड़े वषाणइ'।[16]

पाठान्तर—१. अ० एइर। २ का० में ये दो पंक्तियाँ नहीं हैं, और इनके स्थानपर है : सुलतांन बोल्या। ३. घ० साहिजादा स्यु। ४. का० मे और है :

दावल बोल्या। हजरत सलामत मुझ कूं बोलावते तो तब ही आवतां पाए। इतनी बात कुं क्या तुम्ह आए। पातिसाह दावलके वपांने। व्हां आइ तुम्ह पीर जांने। ५. घ० का० इताल। ६. का० अषित। ७. का० सादा ने वजावउ, अ० सादा नइ वजावउं। ८. का० तो ओरतां मंगावी, अ० पूवइ होइ त्यु करावउ। ९. का० में और है : वीयाहनके गीत गवावो। १०-१६. का० में यह अंश नही है। १२. घ० वातइ। १४. घ० हूं यार।

अर्थ— [ सुलतानने कहा, ] "मैंने दान-पुण्य किया। तुम [ भी ] दान-पुण्य करना। साहिबाको शाहजादेसे वरण करना है। शीघ्रतासे मण्डप छवाओ, और अक्षत पढ़ाओ। बाजोंको बजवाओ। [ जिससे ] 'ख़ूब' 'ख़ूब' हो, वही कराओ। दावर बोला," "जो [ सुलतानने ] फ़रमाया; इतनी बातके लिए, सुलतान, क्या खेद ?" [ बादशाहने कहा, ] "[ तो ] सेना ( सैनिक ), तरकश-बन्द और ऐयार बाने धारण करें, [ जिससे ] दुनिया दानिशमन्दको बड़ा बखाने।"

टिप्पणी—ख़ैर<ख़ैरात [अ०] = दान-पुण्य। ऊताल<उत्तावल [दे०] = उतावली, शीघ्रता। समीना<सम्म<श्रम = खेद (?)। तुम<तुमन = सेना। ईयार<ऐयार [अ०] = छद्मवेषी [ सैनिक ]।

## [ ७६ ]

इतनी बात करतइं मंडप 'छावणइ'[१] लागे।[२]
'गायणे गावणइ लागे'[३]।
'नर ततइं नीसाण दग्गे'[४]।
'सज्जणा जग्गे'[५]।[६]
'वेलिया वधाय गूडी'।[७]
'नर ततइं नफेरी मंडी'।[८]
'भेरी भूंगल भीमं नंढी'।[९]
'सहणाइ तंढी'।[१०]
[११]'जंझि मंदिर नाइ संगा'।[१२]
'तंति[१३] तुंबर राइ रंगा। 'वाजिया ढप ढोल ढंगा'।
'ढाहिया ढंगा'[१४]।

[15]सेहरा ढढिढनी सु गाणइ।
साहिजादे सु 'वपाणइ'।[16]
तुंग तोरण 'करस ठाणइ'।[17]
नेहरा 'ठाणइ'[18]।
[19]वीवियां संगि साहिजादा।
आइ दावल 'दरहि'[20] वादा।
निहसियां नीसाण नादा।
नारियां नादा।

पाठान्तर—१. ध० छवावणइ। १—४ का० मे नहीं है—छूटे हुए लगते हैं, ४. ध० में भी नही है। ५. का० नजन बोलनै लागै। ६. का० में और है : साचांने वागे। ढोल=ढोल हुडक ढक्का। ७. का० में यह वाक्य नहीं है, अ० वेलि आवधराइ गुंडी। ८. का० में नहीं है, अ० नर ततई नफेर मंडी। ९. ध० भीम तुंडी, का० भीतरंगा। १०. ध० सरणाई तुटी, का० सहणाई नफेरि भृंगा। ११. का० मे और है : मृदंग तालरि उपंगा। १२. का० झंझ मदिर न्याय। १३. का० तंत। १४. ध० ढाहियइ ढंगा, का० में यह तथा इसके पूर्वके दो वाक्य नहीं हैं और अधिक है : निरत नीसांन वंगा। सोवतावासि जंगा। १५. का० में और है : अनेक राय रंग गाया। ढढिणी सेहरा सुनाणा [ किन्तु पीछे यह शब्दावली पुनः आती है ]। १६. का० कुं वपाणो। १७. का० सकल जांणें, अ० करस ठाणइं। १८ ध० चाणइ, का० गाणें। १९. का० में यहाँ 'वहुत' और है। २०. का० दरबारह।

अर्थ—इतनी बातें करते ही [ लोग ] मण्डप छाने लगे और गायक गाने लगे। लोगोंने तदनन्तर निशान दागे, [ जिसमे ] स्वजन जाग पड़े। वेलियाँ ( वन्दनवार ) और गुड़ियाँ ( पताकाएँ ) बाँधी गयीं। तदनन्तर लोगोंने नफ़ीरी माँडी। भेरी और भूँगल भीम रवके साथ निनादित हुए, और शहनाई उच्च स्वरमें बज उठी। झाँझ, मर्दल और साथमें नागसुर, तन्त्री, तथा तुम्बुरुने राग रँगे। डफ, ढोल, और ढंग बज पड़े। [ इस तुमुल निनाद-से ] ढंग ढह गये। ढाढिणी सेहरा ( मौरका गीत ) गाती है, और वह राज-कुमारको बखानती है। ऊँचे तोरण तथा कलश वह स्थापित करती है और नेहरा ठानती है। बीवी ( बिवानां ) के साथ शाहज़ादा आकर दावरके द्वारपर पहुँच गया। निशानों और नारियोंके नाद [ कानोंको ] वधित करने लगे।

टिप्पणी—गायन=गायक। तत<ततः=तदनन्तर। सज्जण<स्वजन। नफेर<नफ़ीरी [अ०]=तुरही या क़रनाय। तंढ<तंड [दे०]=उच्च स्वर

का। मंदिर<मदंल = मृदंग। नाइ<नाग = नागसुर। ढंग = ढाँग, टीला। सेहरा<शेखरक = मौर। वखाण्<वक्खाण्<व्याख्यानय् = वर्णन करना। तुंग<उत्तुङ्ग। दर [ फ़ा० ] = द्वार। वाद्<वा = गमन करना। निहम्<णिहस्<नि + घृष् = घर्षण करना। नीसाण<निशान [फा०] = धौंसा।

## [ ७७ ]

### सेहरउ दूहा[1]

साहिब 'सा हत्थइ हीया'[2] हत्थइ साहिब साहि।
'वेरू'[3] मंडप मंडिया ढढ्ढणि 'वरन्यइ काहि'[4] ॥[5]

पाठान्तर—१. अ० सेहरउ दोहा, घ० सेहरइ दुहा, का० सेहरा दूहा। २. का० साह स हथ कीया। ३. का० वारू। ४. ध० वयन कहाइ, का० वरण कीयाह। ५. अ० में इस प्रसंगमें आने वाले दोहोंकी स्वतन्त्र क्रम-संख्याएँ हैं, जिनमे-से इसकी है '१'।

अर्थ—सेहरा दूहा—"शाहज़ादेके हाथमें साहिबाका हृदय है और साहिबाके हाथमें शाहज़ादेका। द्वारपर मण्डप माँडा गया है, ढाढिनी किसे वर्णन करे?"

टिप्पणी—वेर<द्वार = दरवाज़ा।

## [ ७८ ]

'वर'[1] सिर सोहइ सेहरा वरणी 'सिरि'[2] सिंदूर।
जांणे 'संझ सुमख्खिया सिंधु सपत्ता'[3] सूर ॥[4]

पाठान्तर—१. अ० वं। २ का० सिर। ३. ध० का० संझि ( संभ-घ० ) समुखिया सिंध तपंदा (नपदा—का०)। ४. अ० मे इसकी क्रम-संख्या '२' है।

अर्थ—"वरके सिरपर मौर शोभित है, और वधूके सिरपर सिन्दूर है, मानो सन्ध्याके समक्ष पहुँचा हुआ सूर्य सिन्धुमें सम्प्राप्त [ हो रहा ] है।"

टिप्पणी—सेहरा<शेखरक = मौर। सुमख<समक्ष = सामने। सपत्त<सम्प्राप्त।

[ ७९ ]

वर कर 'वीर'[1] अंगूठियां वरणी कर 'करि'[2] लाल।
'जाणं'[3] हीयइ हिलगियां काम 'स कढ्‌इ'[4] साल ॥[5]

पाठान्तर—१. का० वे। २. का० कर। ३. का० जांनिक। ४. घ० सुकढण, का० करंदा। ५. अ० मे इसकी क्रम संख्या '३' है।

अर्थ—"वरके करोंमें सुन्दर अंगूठियाँ हैं, और वधूके करोंमें लाल कड़ियाँ (चूड़ियाँ) हैं, [ जो ऐसी लग रही हैं ] मानो [ किसीके ] हृदयसे हिलग-कर काम अपने शल्य निकाल रहा हो (कामने अपने शल्य निकाले हों)!

टिप्पणी—वीर < विल्ल [दे०] = अच्छ, स्वच्छ, विलसित। करि < कडय + इका < कटक + इका = कड़ी, वलय, चूड़ी।

[ ८० ]

'आसिर अषत भणंदीया'[1] 'सेष सुणंदा सार'[2]।
जाणे 'जलहर वुट्ठियां 'सारसु कीया सुढार'[3] ॥[4]

पाठान्तर—१. घ० आसिर अषित पढि वीया, का० आसां अषित पढिया। २. का० साहि सुणंदा मोर। ३ घ० सरसु कयां सुढार, का० सरस कीया न ठोर। ४. अ० मे इसकी क्रम संख्या '४' दी हुई है।

अर्थ—आशीर्वादका अक्षत कहते हुए शेख सार (सुन्दर) [ सेहरा ] सुन रहा है। [ यह सेहरा ऐसा लग रहा है ] मानो जलधर बरसे हों [ जिससे सुखी होकर ] सारसोंने सुन्दर शब्द किया हो।

टिप्पणी—आसिर < आशिष = आशीर्वाद। वुट्ठ < वृष्ट = बरसा हुआ।

[ ८१ ]

वाए वज्जण 'वज्जणा'[1] सज्जणां मिलि 'सचोल'[2]।
आसा पूरण 'साईयां'[3] 'पइ'[4] ढढिणिया 'के'[5] बोल ॥[6]

पाठान्तर—१. का० वाज्जीया। २. का० सुवोल। ३. ध० पाइयां। ४. का० पय। ५. का० का। ६. अ० में इसकी क्रम-संख्या '५' दी हुई है।

अर्थ—"ब्रजनियोंने बाजे बजाये और सजन तथा सगोत्री मिले। सातिशय आशा पूरी हुई और ढाढिनके बोल प्राप्त (पूरे) हुए।"

टिप्पणी—वाय्<वादय् = बजाना। सचोल<स + चोल्लक = साथ-साथ भोजन करनेवाले। साइ<सात्रि = सातिशय। पइ<पत्त<प्राप्त।

[ ८२ ]

'साहिब साहि'[1] घरं दीयां तरह् 'सलग्गी'[2] वेलि।
जे जे 'रत्ति उकत्तियां'[3] 'काल्हि कहंदी केलि'[4]॥[5]

पाठान्तर—१. ध० साहिव सार, का० साहिवां साहि। २. का० सुलग्गी। ३. का० रतोकंतीयां। ४. का० काल्ह करंती केल। ५. अ० में इसकी क्रम-संख्या '६' दी हुई है।

अर्थ—"साहिबाने उसे शाहज़ादेके घटमें दिया, तो वह [ प्रीति ] वेली लग गयी। जो-जो अनुराग [ पूर्ण केलि ] की उक्तियाँ हैं, उन्हें मैं कल कह रही हूँ (कहूँगी)।"

टिप्पणी—घर<घड<घट। तरह<तरिहि<तर्हि = तो, तब। रत्ति< रक्त = अनुरागपूर्ण।

[ ८३ ]

'फजरि हूअंदा साहि दर गई'[1] गुण रष्वणहार।
'मलिणीयां र'[2] लवीबियां ढढिणी तीजी वार॥[3, 4]

पाठान्तर—१. का० फजर हूवंदी साहिवा गया। २. का० मालन होइ, अ० मल्लिणीयां। ३. का० में निम्नलिखित दोहे इस प्रसंगमें और है :

देर्नि कुंकम देह भू वलि मोतीयां ववाई।
वारू मंडप छाईया ढढणि वाहर गाइ॥
साहिजादा साहवीया झालि करंदा कोल।
साहजादा आया इहां ढढणीयां दे वोल॥

(तुल० ७७.२, ८२.२ तथा ८१.२)।

४. अ० में इसकी क्रम-संख्या '७' दी हुई है।

अर्थ—प्रभात हो रहा था और यह गुणी स्त्री ( ढाढिनी ) शाहज़ादेके द्वारपर गयी; [ पहली बार यह ] मालिन थी, [ फिर ] वेश्या थी और तीसरी बार ढाढिनी थी।

टिप्पणी—फजरि < फज्र [ अ० ] = प्रभात।

## [ ८४ ]

ढढिणियां क्या गाया।[1]
हलकइ 'हालि अलापिया'[2] हलकइ 'हुरक वजाइ'[3]।
जे 'रति सुट्ठि सुगुट्ठीया'[4] 'ते सु कहंदी गाइ'[5]॥[6]

पाठान्तर—१. का० ढढणी कुछ गावो। २. का० राग अलापही। ३. का० हुडुक वजाव। ४. ध० रत सुठ सुगुंठीयां, का० राति नुट्ठु सुवाटीया। ५. का० में छूटा हुआ है। ६. अ० मे इसकी क्रम-संख्या '८' दी हुई है।

अर्थ—ढाढिनीने क्या गाया ? हलके ही हिलकर ( हिलते हुए ) उसने आलाप ली और हलके ही हुडुक बजाकर [ वर-वधूकी ] जो रति ( अनुराग ) की सुष्ठु गोष्ठी हुई, उसे गाकर वह कह रही है।

टिप्पणी—सुट्ठि < सुष्ठु = शोभन, सुन्दर। गुट्ठी < गोष्ठी।

## [ ८५ ]

प्रथम पलिंगा साहिबां साहि 'दिहंदा वयण'[1]।
अंबर हंदा 'इंदला'[2] 'इह अउर उगंदा'[3] गयण॥[4, 5]

पाठान्तर—१. ध० गहंदा पैणि, का० गयंदी रयण। २. का० इंदुला। ३. ध० ज्यो र उगंदा, का० उर गयंदा। ४. का० में और है:

साहिजादा साहिबां सरिस प्रमुदित वोले वाणि।
दुपा हंदा संचीया सुप फलंदा [ ............ ]॥
[ तुल० छंद ८६ ]

५. अ० में इस छंदकी क्रम-संख्या दी हुई है, और वह है '९'।

अर्थ—"साहिवाके पर्यंकमें आकर प्रथम ही राजकुमार यह वचन दे ( कह ) रहा है '[ उधर ] आकाशका चन्द्रमा है, तो यह दूसरा [ मेरे ] आकाशमें उग रहा है' ।"

टिप्पणी—वयण<वचन । इंदला<इन्दु = चन्द्रमा । गयण<गगन = आकाश ।

## [ ८६ ]

झलहल 'झालंदे'[1] नयण साहि 'गहंदा पाणि'[2] ।
ढुप 'छिणंदा सिंचणा'[3] सुष्प 'फलंदा जाणि'[4]॥[5]

पाठान्तर—१. का० कंदे । २. ध० गहंदा पँण, का० गयंदा पाण । ३. का० विणंदा संचणा । ४. ध० का० थियंदा जांण । ५. अ० मे इस छंदकी क्रम-संख्या दी हुई है और वह है '१०' ।

अर्थ—"नेत्र [ प्रसन्नतासे ] झलमल-झलमल कर रहे हैं और शाहज़ादा साहिवाका हाथ पकड़ रहा है, मानो [ वृक्षका ] दुःखपूर्ण सींचना अब छिन्न ( समाप्त ) हो रहा है, और [ उसमें ] सुखका फल [ लग ] रहा है ।"

टिप्पणी—जाणि<मानो ।

## [ ८७ ]

के दिन केही केलियां के दिन केही केलि ।
दरिया 'हिया' तरंगिया 'कउण गिलंदा पेलि'[2] ॥[3, 4]

पाठान्तर—१. का० केर । २. ध० कि न गिलंदा पेल, का० कुंन गनंदा-केलि । ३. का० में और है :

साहिजादा साहवीया लव्वा सुष कहंति ।
दरिया चसै तरंगी को तस पार लहंति ॥
[ तुल० छंद ८७ ]

४. अ० में इस छन्दकी क्रम-संख्या दी हुई है, और वह है '११' ।

अर्थ—किसी दिन किसी प्रकारकी केलि और किसी दिन किसी प्रकारकी केलि [ थी ] । समुद्र तथा हृदयकी तरंगोंको कौन खेलमें गिन (?) सकता है ?

जादे जा दिन 'अग्गला'[१] साहिब सा दिन रूप।
'सइंसुह सोम विलग्गीया'[२] 'तो न बुझंदा'[३] धूप ॥[४]

पाठान्तर—१. का० आगला। २. ध० सामुह सोम विलग्गीया, का० सोमि सोम विलंबीया। ३. का० कोंन कढंदी। ४. अ० में इस छन्दकी क्रम-संख्या दी हुई है, और वह है '१२'।

अर्थ—शाहजादेके जो [ यौवनके ] अगले दिन हैं, साहिबाके वे ही रूपके हैं, फलतः शतमुख (सूर्य ?) [ शाहजादा ] सोम (चन्द्र) [ साहबा ] से [ कितना भी ] लिपट रहा है, तो भी उसकी भूख (मिलन-लालसा) मिट नहीं रही है।

टिप्पणी—सइं < सय < शत = सौ।

[ ८९ ]

'इतनी बात करतइं 'उह रितु'[१] गई।
'अउर'[२] रितु फजर भई।[४]
'मुरग हुं बांग दई'।[८]
'गाइण'[५] हुं ललित कई।[६]
'तारहु का'[७] तेज छई।
सुविहाण अंबर 'दई'।[९]
वसंत 'रितु'[१०] पाछी भई।
'धूपकाला कहल'[११] लई ॥

पाठान्तर—१. का० में यहाँ और है : वचनिका। कोककी कला परवीन साहिजादा। जिसकै कामका उवादा। रोज ३।४ गैर महल रहीया। तब साहि-जादां साहिजादै कुं कहीया। वहुत गुनीजन मिलै है। वहुत करी है आसा। एक वार महला दईयै साहिजादा देषीयै तमासा। २. का० अहोराति। ३ ध० उह। ४. का० यह वाक्य नहीं है। ५. का० गायना। ६. का० मे और है : तीजै रोजकी फजर भई। ७ ध० तारं, का० तारन। ८. ध० का० लई। ९. का० मे और है : गुनी जन गुनि धुनि लई। साहिबां साहिजादे की बलाइ गही। १०. का० रुति। ११. ध० धूप काल हलहल, का० धूप काए कलहल।

अर्थ—इतनी बातें करते वह [ रात की ] ऋतु गयी और दूसरी ऋतु प्रभातकी हुई। मुर्गने भी बाँग दी। गायकोंने भी ललित [ रागिनी ] की। तारोंका भी तेज—क्षय हुआ। आकाशने सुप्रभात दिया। वसन्त ऋतु पीछे हुई और धूपकी ऋतुने कहल ( दाहकता ) ग्रहण की।

टिप्पणी—अडर < अवर < अपर = अन्य। फजर < फज्र [अ०] = प्रभात। गायण < गायन = गायक। कहल = दाहकता।

[ ९० ]

इतनी बात करतइं साहिजादह कुमकुमइ 'विरपे'[1] भराए।[2]
'बारि उंछह'[3] लगाए।[4]
'अबीर हुं घर बणाए'।[5]
'कपूर कस्तूरी भूषण भराए'।[6]
'फूलहुं बितन्न तणाए'।[7]
'गायणहुं गाए'।[8]
एकइं 'योग'[9]।[10] 'एकइं भोग'[11]।[12]
'न जाणीइं साहिजादे कुं क्या सु 'रोग'[13]॥'[14]

पाठान्तर—१. घ० वरप। ३. घ० बारहछांह। ९. घ० जोगइ। ११. घ० भोगइ। १३. घ० रुचइ। २, ४, ५, ६, ७ ८, १०, १२, १४. का० में इन समस्त वाक्योंके स्थानपर है : साहिजादै हुकम कीया। समीयाने तनावो। छिरकाव करावो। गिलमा विछावो। सिंहासन वयावो। सादाने वजावो। सब गुनीजन बोलावो। अपनी-अपनी कला है सो ले ले आवो। साहिजादा मौज तूठा। लाख लाख दांन वूठा। कसतूरी कपूरा अरगजा चंदन बनावौ। चोवा जवाद के भुवन भरावो। खाक की जाहिगा अबीर मंगावो। मुखमल कतीफां। जरवाव सुं महल वनांनां। आछै जरकसी समीयानां तानां। मोतीयां चौक पूरानां। साहिजादै कुं लैत भुवांनां। जरी जराव का पहरीयां वांगा। एक-एक नग लाप लाप केरा। कटि मेखला जर कपुर वपांनै। आप है नवग्रह सधि रास जानै। साहिवा साहजादै अरगजै भीनै है। रंग मुरगी ढंढणी साहिजादी—नी हैं। ता भीतर नाग सरम लटकती वैनी हैं। चपल दांदे जाके कटिस्थंभ करते हैं। पंच वान साहिजादै कुं मेलूवे देते है। सहजादां नैं महला दीया है। गुनी जन जय जय सवद कीया है। कोटि कमल वने। मेघ घटा घने। बारहे आदीत

उगा। इंद्रका पारिपा पूगा। गुनी जन बोलवा लागे। छत्रीस वाजित्र वागे।
[ इन वाक्योंकी शब्दावली और उक्तियाँ कुछ यहाँकी और कुछ बादमें आनेवाले प्रसंगकी हैं। ]

अर्थ—इतनी बातें करते शाहज़ादेने कुमकुमे और बरपे ( सिल्हक ) भराये, जलके उत्स लगाये। धराधर अबीर भी बनायी (रचायी)। कपूर और कस्तूरी-के आभरण भराये। फूलके वितान तनाये। गायकोंने भी [ गीत ] गाये। एकने योगके, एकने भोगके, [ इस विचारसे कि ] शाहज़ादेको न जाने क्या रुचिकर हो।

टिप्पणी—बरप < बरक्ख < वराक्ष्य = गन्ध-द्रव्य-विशेष, सिल्हक। ऊंछ < उच्छ < उत्स = झरना। गायण < गायन = गायक। रोग < रोअग < रोचक = रुचिजनक।

## [ ९१ ]

'इतनी बात करतइं हुइ नटिणी आइ परी हुई'।[1]
'एक जोगिणी का स्वांग कीयें'[2] 'एक भोगिणी का'।[3]
'दोइ दूहे कहे'[4]।

पाठान्तर—१. का० इतनै वीचि दोइ नटकी आई। २. का० एकै जोगिनी-का भेप कीया, ब० एक जोगिणीका स्वांग। ३. ब० एक भोगणीका स्वांगका लीयै, का० एकै भोगिनीका भेप कीया। ४. का० में इसके स्थानपर है : जाकै मूंधै भीनी चोली।

अर्थ—इतनी बातें करते दो नटनियाँ आकर खड़ी हुईं : एक योगिनीका स्वाँग किये हुए और एक ( दूसरी ) भोगिनीका। दोनोंने दूहे कहे।

## [ ९२ ]

'पढमां ची'[1] सिंगारी 'बोली'[2]।
[3]साहिजादे। लोयण ते 'लोइंदिए'[4] जे 'दिट्ठां ही पिट्ठ'।[5]
'पाधर'[6] 'सर जिम कड्ढीइं'[7] नेह 'समट्ठा[*] निट्ठ'[8] ॥[9]

पाठान्तर—१. ब० प्रथम चड, का० प्रथम पढम। २. का० बोली है। ३. का० मैं 'भोगिनी वायक' और है। ४. ब० लोयंदीयां। ५. का० दिट्ठाइं

पिठि। ६. अ० पीधर (पाधर), का० पधर। ७. का० सर जन कढिए। ८. ध० समिट्ठा निट्ठ, का० समिट्ठा निट्ठि अ० समठा निठ। ९. अ० में इस प्रसंगके दोहोंकी स्वतन्त्र क्रम-संख्या दी हुई है, और इस दोहेकी क्रम-संख्या है '१'।

अर्थ—पहले-पहल शृंगारी (भोगिनी) बोली, 'शाहज़ादे, लोचन तो वे देखते हुए होते हैं, जो दीखते ही प्रविष्ट हो जाते हैं, और जो स्नेहसे ऐसे भली-भाँति समर्थ (पुष्ट) होते हैं कि उन्हें निकालना शरोंको सीधा निकालने-जैसा होता है।

टिप्पणी—चौं : ही (दे० 'दक्खिनी हिन्दी' पृ० ५३)। लोय् <लोच् = देखना। पिट्ठ <पइट्ठ <प्रविष्ट। पाधर <पद्धर [दे०] = सीधा। समट्ठ <समर्थ।

## [ ६३ ]

जोगिणी 'वोली'[1]।

लोयण ते लोयंदीइ जे 'लोअंदे'[2] जग्ग।
'अप्पा'[3] काम कमच्छलां 'वहु देपंदा'[4] कग्ग॥[5]

पाठान्तर—१. का० वायक। २. ध० लोयंदीयां जे लोइंदे, का० लोयंदीयां जे लोयंदा, अ० लोयंदीइ जे लोअंदे। ३. का० आपा। ४. का० वह देषंदे। ५. अ० में इस दोहेकी क्रम-संख्या है '२'।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन वे देखते हुए होते हैं जो जगत् [ की वास्तविकता ] को देखते [ होते ] हैं। अपने कर्म्म और कर्म-छलको बहुतेरे काग भी देख रहे होते हैं।"

टिप्पणी—अप्पा <आत्म। काम <कर्म्म। कग्ग <काग।

## [ ६४ ]

भोगिणी 'वोली'[1]।

लोयण ते 'लोइंदीइ'[2] जे पेम सु 'वुड्डइ धार'[3]।
रीझडिआं झड 'मंडि कइ'[4] 'सव्वसु'[5] अप्पणहार[6]॥

पाठान्तर—१. का० वायक। २. ध० जोअंदीयां. का० लोयंदीयां। ३. का० वुट्ठार। ४. का० मंडीयां। ५. ध० सरवन, अ० सरवरैम्नु। ६. अ० में इस दोहेकी क्रम-संख्या है '३'।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन वे देखते हुए होते हैं, जो प्रेमकी धारा बरसते हैं, और जो रीझनेपर छड़ी बाँधकर [ अपना ] सर्वस्व अर्पित करनेवाले होते हैं।"

टिप्पणी—वुट्ठ < वृष्ट = बरसा हुआ। अप्प < आत्म। सव्वसु < सव्वस्स < सर्वस्व।

## [ ९५ ]

जोगिणी बोली।

लोयण ते 'लोडंदीए'[1] जे 'लोइंदे'[2] अप्प।
तीन्ही तिन्नि' अवत्थडी कउ ण करंदा 'वप्प'[4]॥[5]

पाठान्तर—१. ध० का० लोयंदीयां। २. का० लोयंदा। ३. ध० तिन्ही नन्ह, का० तिन्हा विण। ४ का० अप्प। ५. अ० में इस दोहेकी क्रम-संख्या है '४'।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं, जो आप (आत्म) को देखते हैं। उनकी तीन ही अवस्थाएँ—जाग्रत, स्वप्न और तुरीय—होती हैं, और वे कभी [ अपने आपको ] ढँकते नहीं हैं—( सुषुप्तिको नहीं प्राप्त होते हैं )।

टिप्पणी—अवत्थ < अवस्था। कउ < काउ = कदापि। वप्प् < त्वच् ( ? ) = ढँकना, आच्छादित करना।

## [ ९६ ]

भोगिणी बोली।

लोइण ते 'लोइंदीए'[1] जे अणरत्तां 'ही'[2] रत्त।
'दीया'[3] देह 'स दज्झीया'[4] तोइ पडंदा पत्त॥[5]

पाठान्तर—१. ध० का० लोयंदीयां। २. ध० का० मे नहीं है। ३. ध० दीवइ, का० दीवै। ४. ध० मु झंपीयां। ५. अ० मे इस दोहेकी क्रम-संख्या है '५'।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं जो [ मादक द्रव्यादिसे ] अनराते ही राते होते हैं, जो [ उन पतिंगोंकी भाँति होते हैं ] दीपकसे [ जिनका ] देह दग्ध हो गया है, तो भी [ जो दीपकके पास ] पहुँचकर उसमें पड़ते ही हैं।"

टिप्पणी—रत्त < रक्त = अनुरक्त, लाल। पत्त < प्राप्त।

## [ ९७ ]

जोगिणी बोली।

> लोयण ते 'लोइंदीए'[1] जे जुग 'जोइ अरत्त'[2]।
> माया 'ओढण'[3] भुल्लिया जांणि कलाली मत्त[4]॥

पाठान्तर—१. ध० का० लोयंदीयां। २. का० जोई रत्त। ३. का० माया ढढणो। ४. अ० मे इस दोहेकी क्रम-संख्या '६' है।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं जिन्होंने जगत्‌को अ-रक्त [ भावसे ] देखकर मायाके [ आकर्षणपूर्ण ] ओढ़न ( परिधान ) को उसी प्रकार भुला दिया [ है ] जैसे कलाली [ मदिरासे ] मत्त व्यक्तिको [ भुला देती है ]।"

टिप्पणी—जुग < जगत् = संसार। कलाल < कल्यपाल = मदिरा बेचनेवाला।

## [ ९८ ]

भोगिणी बोली।

> लोइण ते 'लोइंदीए'[1] जे 'अंबा'[2] ही अब्ब।
> 'ज्युं होइ पाउस रंगीया'[3] 'ताइ'[4] मिलंदा सव्व॥

पाठान्तर—१. घ० का० लोअंदीआं। २. का० अबा। ३. घ० ज्युं हो उसु रंगीयां, का० जुं ही पाउसु रंगीयां, अ० ज्युं ही पीउस(<पाउस) रंगीया। ४. घ० तोइ, का० तउ। ५. अ० में इस दोहेकी क्रम-संख्या '७' है।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं जो अंभस् (जल) वाले बादलों [के समान] होते हैं, जो जैसे ही पावस उनका हृदय रँग देता है, वैसे ही वे [बरसनेके लिए] समस्त रूपसे सिद्ध रहते (जाते) हैं।"

टिप्पणी—अंभा<अंभम् = जल। अब्भ<अभ्र = बादल। पाउस<प्रावृट् = वर्षा। ताइ<तदा।

## [ ९९ ]

जोगिणी बोली।

लोइण ते 'लोइंदीए'[1] जे जाणि परंदा गत्त।
को घरीयां घर लग्गीयां रत्ता तोइ अरत्त॥[2]

पाठान्तर—१. घ० लोयंदीया। २. का० में इस दोहेके स्थानपर है :

लोयण ते लोअंदीया माया नांहि अंग।
पीयण जलहर कारे तोइ न भीजै अंग॥

३. अ० मे इस दोहेकी क्रम-संख्या '८' दी हुई है।

अर्थ—योगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं, जो गत (गए) से जान पड़ते होते हैं। किसी घड़ी यदि वे घर (गृहस्थी) में लगे भी हुए होते हैं तो उनसे रक्त [ज्ञात] होते हुए भी वे [सचमुच] अ-रक्त होते हैं।"

टिप्पणी—गत<गत = गया हुआ।

## [ १०० ]

भोगिणी बोली।

लोइण ते 'लोइंदीए'[1] जे रंगइ करियांह'[2]।
'बीकर'[3] 'वाजि न चढ्ढही'[4] ज्युं 'गज बंगरियां'[5]॥[6]

पाठान्तर—१. घ० का० लोयंदीयां। २. का० जे रंगइ करीयां, अ० ने रंगइ करियांह। ३. का० वीयकरि। ४. घ० वाज न चढहीं, का० वाज न चडई। ५. अ० च वंगरीयांह। ६. अ० में इस दोहेकी क्रम-संख्या '९' है।

अर्थ—भोगिनी बोली, "लोचन तो वे देखते हुए होते हैं जो एक मात्र रंग (प्रेम) करते हैं, जैसे [घोड़ेपर चढ़नेवाला] घोड़ेको बेचकर विकृत अंग वाले हाथीपर नहीं चढ़ता है।"

टिप्पणी—वीक् <विक्क् <वि + क्री = बेचना। वंगर <वंग <व्यङ्ग = विकृत अंगका।

## [ १०१ ]

'इतिनो बात करतई साहिजादे कुं 'ठंढ'[2] लागी।
'निवासा हुउणइ लागी'[3]।
'दाणसवंद'[4] साहिजादी सुं साहिजादइ कह्या।
साहिवा 'आसा आण'।[5]
'आए'[6]पग 'पाण'[7]।
'अवीर 'महि'[8] मुझइ भरम 'होइ'[9]।
न जाणीयइ 'गिरइ ती'[10] क्या होइ।

पाठान्तर—१. का० मे और है : वचनिका। नटनिया सवद करि वहुत भेद वताया। वगसीस लाप टका सोने का पाया। नटनई बाहिर गई। साहिवां के चालनै की त्यारी भई। सा दावल दानसमंद कै अनेक पाणा मिजमानी करी। साहिवां कै तांई मुहर जुहर पच भरी। विदा करी। दुलहा वधाया। विविध रंग राग हुआ सादाने वागे। लाख कोंडी यु मोजह वचन लागे। साहिजादा महलां रंग करता है। मांनु सुपके सागर भरता है। गुलाव कमकमाके होंद मैं रमता है। अवीर अरगजा कादम करचा। साहिजादै आसप सु मन धरचा। २. घ० का० ढंढि लागणै। ३. घ० निवासाम हुणइ लागी, का० में यह वाक्य नही है। ४. अ० दाणसवंच। ५. घ० का० आसव आणि। ६. घ० का० में यह नही है। ७. का० पांणि। ८. का० तैं। ९. घ० हो चाहइ, का० होता है। १०. घ० गिरइ थी, का० गिरें थी।

अर्थ—इतनी बातें करते शाहज़ादेको ठण्ड लगी, और रात्रि होने लगी। [दावर] दानिशमन्दकी शाहज़ादीसे शाहज़ादेने कहा, "साहिवा आसव ला,

जिससे पैरोंमें प्राण आयें। अबीरसे मुझे भ्रम हो रहा है; [ यदि गिर गया तो ] न जाने गिरनेसे क्या हो !

टिप्पणी—निवासा < निवास = रात्रि। आसा < आसव = मदिरा। पाण < प्राण = चेतना।

## [ १०२ ]

साहिवां 'अरगजइ'[१] भीनी हइ।
रंग पर रंग ऊढणी साहिजादइ दीनी हइ।
[२]'फुरमांण'[३] धाई।
'जाणुं'[४] काठ की पूतरी 'कुं करि'[५] वणाई।
'पाचि'[६] का करावा।
'सारइ'[७] लाल का प्याला।
'जाणे[८] नील कमल पर वे दीयें की जाला'[८]।
करणी के 'झार तर साहिवां'[९] भरया।
'जाणे'[१०] अपछरां अमी हरया।
[११]'वार दुइ दीन्हा'[१२]।
'साहिजादइ लीन्हा'[१३]।
'तजइ कइ आवतइं हवाल कीन्हा'[१४]।
'ते हवाल कहणा'[१५]।
'जिणइ'[१६] दुनिया जाणी 'तिणहुं'[१७] का लहणा।

पाठान्तर—१. का० अरगजै, अ० अरगजां। २. का० में यहाँ और है: साहिवां साहिजादैं कुं कह्या। जांनि सराव के सीसे आनि। पगपाणि [ तुल० पूर्ववर्ती वाक्य ]। ३. व० फुरमान ही, का० कहत ही। ४. का० मांनु। ५. का० में नही है। ६. व० पाचका, अ० पाचिका, का० काच। ७. का० सारी, व० सारे। ८. व० का० जांने नील कमल पर वे दीयें (वेली—व०) की झाला, अ० जाणी नील कमलपर वे दीयकी जाला। ९. का० झड़ तलै। १०. व० जानो, का० जानु। ११. का० में यहाँ और है: साहिवां र दौरी। मैं दीया हूवा। अबीर मांझि मुझे भरम हूवा। १२. का० साहिवां आनि दोइ प्याला दीया। १३. का० तैसा साहिजादा लीया। १४. का० ताजै (तीजै) आवतै ही प्याला हाथ छूटि गिरीया। १५. का० में नहीं है। १६. का० जिणइ दीन। १७. व० तिनहीं।

अर्थ—साहिबा अरगजासे भीनी है, शाहज़ादेने रंगपर रंग [ की ] ओढ़नी [ उसको ] दी है। वह फ़रमान पर [ ऐसी ] दौड़ पड़ी, मानो किसी प्रकारसे बनायी हुई काठकी पुतली हो। पच्चीकारीका करावा ( बड़ा पात्र ) था और समस्त रूपासे लाल [ से निर्मित ] प्याला था, [जो उस करावेपर ऐसा लगता था ] मानो नीले कमल पर बिना दीपककी ज्वाला हो। करना ( ? ) की झाड़के नीचे साहिबाने [ वह ] प्याला भरा, मानो अप्सरा-द्वारा हरा हुआ कसून [ भरा गया ] हो। [ इस प्रकार ] दो बार उसने [ प्याला ] दिया। और शाहज़ादेने [ उसे ] लिया। तीसरी बार प्यालेके आते ही [ साहिबाने ] [ एक ] हवाल कर दिया। वह हवाल कहता है। जिन्होंने दुनिया [ की नश्वरता ] जानी है, उन्हें [ इस हवालसे ] क्या लेना है ( उनके लिए इस घटनामें क्या रखा है ) ?

टिप्पणी—करावा<क़रावः [ अ० ]=शीशेका बड़ा पात्र। दीया<दीअअ<दीपक। करणी = करना। पुष्प ( ? )।

## [ १०३ ]

दूहा—लंक 'लहक्की'[१] झीणियां 'की भांगी रतिभार'[२]।
'सास सरदा वुदीयां ( सरंदा वुट्ठियां ) कुसल कहंदइ वार'[३]॥[४]

पाठान्तर—१. का० लहक्कैं। २. व० कइ भगी रत भार। ३. यह पंक्ति घ० का० में नहीं है। इनमें अगले दोहेका भी प्रथम चरण नहीं है। इस छंदके प्रथम चरणसे अगले छंदके प्रथम चरणके तुक-साम्यके कारण ये बीचके दोनों चरण छूटे लगते हैं। ४. अ०में इस प्रसंगके दूहोंकी भी स्वतंत्र क्रम-संख्या दी हुई है, और उसके अन्तर्गत इस दूहेकी क्रम-संख्या '१' है।

अर्थ—'या तो [ साहिबाकी ] क्षीण कटि रति भारसे टूटी होनेके कारण लचक गयी, अथवा कुशल ( ? ) कहते समय साँसें चलती हुई व्युत्थित हो गयीं ( ज़ोरोंसे चलने लगीं ), [ इसलिए यह हुआ ]।

टिप्पणी—लहक् = लचकना। झीण<क्षीण। भाणी<भग्न। सर्<सृ = गमन करना। वुट्ठिअ<व्युत्थित = उठा हुआ।

## [ १०४ ]

'की पग पंतरि चुक्कियां की भीनी रस भार'[१]।
'लप्प लियंदा सट्ठि का'[२] प्याला भज्जणहार[३]॥

पाठान्तर—१. यह चरण ध० का० मे नही है—पूर्ववर्ती दूहेके प्रथम चरण से तुक-साम्यके कारण छूटा हुआ लगता है। २. का० लाप लहंदा साठि द्यां। ३. अ० मे इस दूहेकी क्रम-संख्या '२' है।

अर्थ—अथवा पैर पदान्तर करनेमें चूक गये, अथवा वह रस भारसे भीनी हो रही थी [ इसलिए ऐसा हुआ ] कि साठ लाखका लिया जा रहा ( लिया ) हुआ प्याला टूटनेवाला हुआ।

टिप्पणी—पंतर < पदान्तर < डग रखनेमे होनेवाली भूल। भज्ज् < भञ्ज् = तोड़ना।

## [ १०५ ]

भग्गा लाल सु भज्जणा 'भग्गी भम्म सु वाल'[१]।
गई सासू 'सरणागतां'[२] कउण 'हुअंदा हाल'[३]॥[४]

पाठान्तर—१. का० त्रिभगन भग्गी वाल। २. ध० सरणागती। ३. का० हवंदा हवाल, अ० हूअंदी हाल। ४. अ० मे इस दूहेकी क्रम-संख्या '३' है।

अर्थ—वह लाल [ निर्मित ] भाजन ( पात्र ) टूटा तो भ्रम ( भय ) के कारण वह बाला भागी। वह सासकी शरणागत गयी ( हुई ) कि उससे यह कौन-सा हाल हो रहा ( हो गया ) था।

टिप्पणी—भग्ग < भग्न = टूटा हुआ। भज्जण < भाजन = पात्र। भम्म < भ्रम = भय।

## [ १०६ ]

[१]'टुक एक 'जातइ'[२] साहिजादइ कह्या
'वे'[३] साहिवां 'अजहुं'[४] न आई।
'अपइ'[५] छिपी 'किनहुं'[६] छिपाई।[७]
'अत्रे मरणा तइं'[८] क्या बुराई।

'कुमकुमा कइ जल महि तइ'[9] निकस्या।
'मानहुं कमल'[10] विकस्यां।
[11]'अबीर महिं पोजइं पोज देष्या'[12]।
'देपइ तउ पग लस्या'[13]।
प्याला 'भूजा'[14] देष्या।[15]
देपत ही 'हस्या'[16] ॥[17]

पाठान्तर—१. का० में यहाँ है : वचनिका। साहिबां बीबी बिवानां पास जाइ छिपी है। मन में डरी है। २. का० जातां। ३. का० में नहीं है। ४. ध० अजुह मु, का० में नहीं है। ५. का० आप। ६. का० कै किसही कै। ७. का० साहिबा गई; मुझ कुं काम वांन लाई। ८. का० और मरणै थी। ९. का० कमकमै कै जल, अ० कुमकुमा के जल महि थी। १०. ध० मनहि कमल, का० मानु कंवल। ११. का० मे यहाँ 'तब साहिजादै' और है। १२. ध० अबर नइं पोजइ पोज देप्या, का० अबीर अरगजै मै पोज पोज आई देषि हस्या। १३. ध० देपत ही पग लस्या, का० साहिबा का पाव देपि लस्या, अ० देपइ तउ पल गस्या। १४. ध० भागा। १६ ध० हसि पेष्या। १५.-१७. का० में इन दो वाक्योंके स्थानपर है : प्याला के टुकरे ठौर ठौर परे। साहिजादा अपणै मन मै डरै। कवहो साहिबां कै चोट आई होइगी।

अर्थ—कुछ क्षणोंके जाते (बीतते) ही शाहज़ादेने कहा, "रे, साहिबा आज (अभी) भी नहीं आयी? वह आप ही कहीं छिप गयी या किसीने उसे छिपा दिया? रे, [उसके न होनेपर] मरनेसे क्या बुराई [होगी]?" वह कुमकुमेके जलमें से [होकर] निकला, मानो कमल विकसित हुआ हो। अबीरमें खोज करते हुए [उसने] उसकी खोज देखी। देखता है तो [साहिबाका] पैर उसमें लसित (अंकित) है। [साथ ही वहाँ] उसने प्याला टूटा देखा। देखते ही वह हँसा।

टिप्पणी—भूजा < भग्न = टूटा।

## [ १०७ ]

दूहा—पइर 'करंदा कोडि कहि'[1] मन अप्पणइ विचारि।
पूव 'से'[2] पत्थर भग्गीया 'विभगन'[3] भग्गी नारि[4] ॥

चादर उसने सिरपर कर ली। लज्जासे वह [ ऐसा ] सकुचाया, मानो चाँदको बादलने छिपाया हो। माँने निवेदन किया, 'पुत्र, साहिबाने [ हमें ] ख़ून [ का ज़ुर्म ] दिया। [ शाहज़ादेने पूछा, ] "माँ क्या ख़ून ? [ उसने कहा, ] "साठ लाखका लिया जाता हुआ प्याला टूटा है, और क्या ख़ून ? साठ लाख-का लिया जाता हुआ !"

टिप्पणी—ऊलस् < उल्लस् = उल्लसित होना, उमंगमें आना। भग्गा < भग्न।

## [ १०६ ]

'अमा सच्च'[1] ।
हमहुं सुलताण पेरो साहि उपाए।
'समरकंद साहिजादी बीबी विवांणां'[2] जाए।
'मा साहिबां का न्याउ अछए'[4] ।[5]
'उसकइ दावल पछइ' ।
मांगि 'वे लाल ढमरे'[7] ।
न जांणउं 'उंती घरी कित एक अमरे'[8] ।[9]
'मां के सिर उपर फेरि फेरि भाने'[10] ।
मानुं चांद तारां 'सुं'[11] रिसानइ।
'अेह'[12] वेला लाल धरती 'हुइ रही'[13] ।

पाठान्तर—१. ध० मा सच्च हइ, का० मा सच। २. ध० पुत्र साहिबा साहिजादी बीबीयन। ३. का० मे पुनः यहाँ है : साहिजादा वायक। ४. का० इस बात का न्याउ है, ध० मा साहिबा का न्याव छइ। ५. का० मे और है : साहिबां तो न्याय डरें। ६. का० जिसकै दावल दान पीछै। ७. ध० वे लाल के ढावरे, का० कै लाल के ढावरे। ८. ध० उत घरी केते ही आंवरे, का० उसकै घरि कितनेक आउरे। ९. का० मे यहाँ और है : ल्यावौ प्याले में है। १०. का० अमा के सिर पर फेरे; प्याले उवारि उवारि भांने। ११. का० परि। १२. ध० उहि, का० उवह। १३. ध० हुई, का० भई।

अर्थ—[ शाहज़ादाने कहा, ] "माँ [ यह ] सच है। किन्तु हम भी तो सुलतान फीरोज़ शाहके पैदा किये हुए और समरकन्दकी बीबी बिवानाके

## [ १११ ]

एक पाइ खरा कुतवदी अरदास करइ'।[1]
'टुकरे पाउं तउ कछू नाम ना चलाउं'।[2]
'सुलताण'[3] कह्या 'तेरा ई हइ'[4]।[5]
'राषि भावइ गमाइ'[6]॥

पाठान्तर—३. घ० तेरे ही है। ४. अ० सुलताणि। १,२,५,६. का० में इन वाक्योंके स्थानपर हैं : इतनी साहिजादै एक पाव परे हूये। सुलतांन सुं वीनती करी। टुकरे भंडार चाहोगे तो नाम ना न चलै। [पातिसा]ह हुकुम कीया। लूटाइ भावै तेरे ही है। अब ए निरमाइल भए। साहजादा''''ए। पलक मुलक धाया। टुकरै नांपनै लागा। सादांना वाजनै लागा। एक चडते है। एक पडते है। एक मरते हैं। पूव पूव घसते हैं। साहिवा साहिजादा हसते है। पलक निहाल कीया। लाप लाप का सब किसही नै दीया।

अर्थ—[ यह सुनकर ] एक पैरपर खड़ा होकर कुतुबुद्दीन निवेदन करता है, "मैं [ उत्तराधिकारमें ] टुकड़े पाऊँगा तो तुम्हारा कुछ भी नाम न चला सकूँगा।" सुलतानने कहा, [ सब कुछ ] तेरा ही है, चाहे रखे, चाहे गँवाये।

टिप्पणी—अरदास < अर्ज़दाश्त [फ़ा०] = निवेदन। गमाव् < गमय् = समाप्त करना, नष्ट करना।

## [ ११२ ]

'जिण ही'[1] जीव अरंगिया 'घरि घरि लग्गी लाइ'[2]।
हलकइ 'जलहल ओल्हिया'[3] रहइ 'सुरेप उसाहि'[4]॥

पाठान्तर—१. का० जिनही, अ० जिणी। २. घ० ज्वल न भई जन जाइ, का० घर घर आऊ जास। ३. का० जलहर वुट्ठीया, घ० कह्या सु साह कुतवदी। ४. घ० सु रापउसाहि, का० सु रप्यो पास।

अर्थ—[ शाहज़ादेने कहा, ] "जिन्होंने जीवको [ प्रेमसे ] रँग लिया है, उन्होंने घट-घटमें आग लगा दी है; जिन्होंने [ प्रेमके ] हलके जलधरकी आर्द्रता ग्रहण की है, वे ही सुलेख ( सुयश ) को ऊँचा कर सके हैं।"

टिप्पणी—घर < घट = शरण, अन्तःकरण। ओल्ह < आर्द्र। उसाह् < उत् + साध् = उन्नत करना ( ? )।

## [ ११३ ]

'सुलतांण फुरमाण दीना'[1] ।
'लइ टुकरे गउप परि चीना'[2] ।
'फकीर लूटणइ लागे'[3] ।
'सादानई वाजणइ लागे'[4] ॥

पाठान्तर—१. अ० मुलतांणि फुरमाण दीना । ४. घ० सादाने वागे । १,२,३,४. का० में ये वाक्य नहीं है, और इनके स्थानपर है : वचनिका । जां लगि दीप निछत्र द्रू दायम । तां लगि साहिजादा साहिवां कायम । जां लगि मेरु मेखला सायर । दीपै ससि जाम दिवायर । अविचल जां लगि धरती अंवर । ब्रह्मा विष्णु रुद्र रिपेसर ।

अर्थ—सुलतानने फ़रमान दिया और टुकड़ोंको गवाक्षपर चुन दिया गया। फ़क़ीर [ उन्हें ] लूटने लगे और [ लोग ] वाजोंको वजाने लगे ।

## [ ११४ ]

वज्जे 'वज्जत'[1] वज्जीया 'हूआ हूअंदे'[2] काइ ।
जीमी 'जीवइ कुतवदी'[3] मूआ वहंदा 'साहि'[4] ॥

पाठान्तर—१. का० वाजित्र । २. का० हुई हुयंदी । ३. का० जावो कुतवदी । ४. का० गई वहूते [ 'साहि' शब्द छूटा हुआ है ], घ० जिन नामना न जाइ ।

अर्थ—वाजे वजते हुए वज उठे, होते होते क्या हो गया ? पृथ्वी-तलपर कुतुवुद्दीन [ अब भी ] जी रहा है, [ जब कि ] वहुतेरे शाह मृत ( विस्मृत ) हो गये ।

टिप्पणी—जिमी < ज़मीन [ फ़ा० ] = पृथ्वी ।



# कुतुबशतकका वार्त्तिक तिलक

[ निम्नलिखित पाठ सं० १६२२ में लिपिबद्ध की हुई अनूप संस्कृत पुस्तकालय बीकानेरकी प्रति सं० ४७ के अनुसार है, जिसकी प्रतिलिपि राजस्थान विश्वविद्यालयके हिन्दी विभागके एक प्राध्यापक डॉ० हीरालाल माहेश्वरीने की थी। यह तिलक पूरी रचनाका नहीं उसके छन्द २-३ का ही है। ]

दिली तखत पेरोज शाह सुलितांन थांना।
तिसकै साहिजादा कुतवदी जुवांनां।
वरस नव तीस उमरह प्रमानां।
बीबीयै लाजली भौ बंधानां॥
डोसीयो आगैं बीबी विवाना बैठी।
तिन्हीं पंचसै हथ सोवन लठी।
वारीयां वेलीयां नैनौ दिपावै।
पैं साहिजादा उन आगैं सरकणै न पावै॥

( १ ) दिल्ली कै तपत सुलतांन पेरोज स्याह पतम बादस्याहान बादस्याही करै। सु कैसा एक पातिस्याह। दस लाप हाथी। बीस लाप असवार॥ कौन कौन उमराउ। करैकंन दाज उजीर। कालू चवर ढाल उजीर। मलिक सरूप सौद्धावर। मीयां चिमनपा सिलहदार। हिसाम मलूक सभा चातुर। राव सिंघ पाल राव गंग। पातल नेतल संग। ह्यंद हेजम ओढण गडे. ड. गपड.। मोल्हण ठाकुर। रायो चेतन सेवड़ा। ए सुलतांन पेरोज पतम वादिस्याहके मज[लि]सी उमराव॥ चौदाह सै हरम चालीस हरम की चौकी। एक एक राति आवै॥ तिसके च्यारि वेटे। स्याह दरीया। स्याह एदल। स्याह महमंद। स्याह पुन्नी महमद। ए च्यारि वेटे॥ तिसकै पेरोज पां सिकारी। तिन दरियाव की मछी मारी। आहु पांना पेरोज पां सौ पैदा हुवा॥ बकरा हिरण सो लडावै। अैसा सुलतांन। पेरोज साह पतम वादिसाह॥

( २ ) तिसकी निवै वरस की उमर हुई। आंपै की पलकां गालैं सौं आई लगी। पातिसाह देपणै सौं रहा। तब पलकों सौं रेस के डोरे लगे रहै। ज्यौं रंग-

रेज चूनडी कौं वंद देता है। जब कीसी उमरावका काम होला होय। तब पाति-साह तपत आइ वंठै। पलकों के टोरे पैंचि दिस तारैं सौं बांधीए। तब पातिसाह को नजरि आवै। हाथी का हाथी। घोडे का घोटा। आदमी का आदमी नजरि आवै। मुहल्ला ले पातसाह उठै।

( ३ ) तव सिकार सौं बहुत प्यास पातसाह का रहै। पै घोडै असवार हुवा न जाय। तव सिकार काहे की देपोयैं। तब गिलम ऊपर ऊजली सितारे की चादरि विछाय तिसपर चीनी सकर वपेरीयैं। सकर कौं आय मापी लगैं। तव मकड़ी माप्यौं पर छोडिए। सो मकडी चीते की। चीते की नाहायति दौडि कै मपी कौं पकडै। ज्यौं हिरण कौं चीता पकडैं। तब पातिसाह वहुत पुसियाली होय। सु अैसी मकडी की सिकार पातिसाह जी देपै। जंगल की सिकार सौं रहै। तब अैसी मकडी की सिकार देपै। अैसे मौं सुलतान पेरोज साह पतम। वादिसाहान अैसी पातिसाही का धणी॥

( ४ ) एक दिन तप्त पर वयास करता हुवा ज मेरे च्यारि वेटे। परि असल पातिसाह जादा कोई नही। किसी पातिसाह की वेटी व्याहीए। तिसके पेट का असलि पातसाहजादा होइ तौ भला। पातिसाह षुदाइ की वंदिगी करणै लागा। दिलवजातह दिल होय एक तन मन एक ध्यान होय। चित सौं लव लगाइ षुदाय की वंदिगी करणै लागे। पाव उरि करै। सिर नीचा रपै। सोना रूपाकी जंजीर सों पातस्याह औंधे लटकै। आपणे साहिव कौं यादि करै। आपरि तू। वातल तू। जाहिर तू। है हंदा। हैं दंदा। सरोस की वंदगी करै। तसवी पातिसाह चारयो पहर यादि करै। पहर र फजरि। सुवही पहर। साम के वक्त की अर च्यारि पहर अपने उमरावै का हाथी घोडा का, मलिक मुलिक के पवरिदार चिहरा मुहला के होय। षुव चुस्त वंदगी खुदाय की थी। तब साहिव मिहरवान हुवा।

( ५ ) नव्वै वरष की उमर मौ समरकंद के पातसाह का नालेर आया सुल-तान सलेम का। पातिस्याह पेरोज माहि पतम वादिसाहि कौ। पातसाह कौं फेरि जवांनी चढी। वहुत षुषाल हुवा। षुदाय को आदि करता हुवा। ए पाक परवर दिगार तु वडा साहिव करीम मिहरवान। कोई अैसी नवै वरस की उमरमें वेटी कौन कै दे पै तू दे। मोतियन का सेहुरा सैं वांधि पातिसाह परणनै कौं असवार हुवा। जाय समरकंद के पातसाह की वेटी व्याही। अप्त काजो यौं पढै। पातिसाह के दिलके दरद कढे ( कढै ? )। पेरोज साह नै वीवी विवांनां व्याही।

( ६ ) सु वीवी विवांनां अवलि वहुत सुरति जमाल। षूव फहिम आकलि-दार। किसी कै कांजी मुला कै आगै पढाए तौ इल्म आवै। किसी को पंडितौ पास

रषोए तौ विद्दा आवै। बीवी बीवानां की फारसी। हिंदुही। च्यारौ ही हकीकति। तरीक बेद की। कुरांन की। पुदाय की इन्याइति रहम सौं। दिल मही थी। पैदा हुई। अैसी बीबी विवानां पातसाह कौ व्याही। पेरोज पत्म वादिसाह दिल्ली आऐ।

( ७ ) दिल्ली आइ फेरि पातसाह् पुदाय की वंदगी करने लागे। किस वासतै वंदिगी करनै लागे। कि साहिव मिरवांन वीवी विवाना कों पहलै ही एक अवल फरज्यंद का पेट रहै। अवल वीवी विवानां कौं फरज्यंद होइ। अैसी वंदिगी करता करतां पुदाय मिहरवान हुवा। बीवी विवांनां कौं फेरि पेटि उमेद रहै।

( ८ ) यक रौज फजर का वष्त है। वादिसाह तष्त पर आय वैठे। मिसाप करनै लागे दात्यौंण। अैसे मैं बीवी विवांनांकी दाई हरमपानै सौं दौड़ी ही आई। पातिसाहि पूछया कि दाई क्यों आई। आलमपनाह सलामति पुस पवरि ल्याई। बीवी विवांनां कौं पेट की उमेद रही। पातिसाह हुकम कीया कि दोय लाप रुपैए विवानां ऊपर कुरवांन करी पैर करो। ए दाई तू व माग क्या मागती है। पातसाह सलामति मै क्या मागौं। मांगणै लायक पातिसाह ने वदी करी नाह। अै दाई कुछू तू मांग। जीवो पातसाह सलामति मै क्या मागौ। जिस रोज बीवी विवांनां कै फरज्यंद होय। तिस रौज वादिसाह की जौप आवै सु दीजोए पूव।

( ९ ) हुकम पुदाइ का अैसा हुवा। कि बीवी विवानां कै फरज्यंद हुवा। उमेद की पवरि पर दोइ लाप रुपैए कुरबान हुवए थे। अब तौ लापौं। करोड़ौंके मुह कुरवान होते हौ। दिली कै वाजारि ठौर ठौर मोती अवछाड़ीयै है। डेरै डेरै ठौर ठौर नववती वाजती है। पातिसाह के मनच्यंते कारिज हुए।

( १० ) एक रोज गुजरांन हुवा। दूसरा रोज गुजरांन हुवा। तीसरा चौथा पांचवां छठै ठै रोज वीवी विवांनां नौ पूद सायति मै गुसल किया। सिर मैं पानी डालि कपड़े पिहने। सहजादे कु न्हुलाइ कै कपड़े पिन्हाए। ताज कुलह की तापी सिर पर रपी। दाई कपड़े पिन्हाइ ले पातसाह को नजरि पेस कीया। तव पातसाह की नजरि अैसा आया। तो। सा माहीना एक का लडिका होय। पातसाह नै हुकम दीया। ए दाई साहिजादा फेरि माहीने का होई तव नजर करिये। फेरि फेरि महीने कौ ओर पातसाह की नजरि। साहिजादा रापा तव पातिसाह की नजरि साहिजादा अैसा आया। तैसा महीना तीनि का लरिका नजरि आवै। अैसा देपा पातसाह उमराउ सौं बोले कि साहिजादा बहुत अजमति पैदा हुवा। कि हां हजरति साहिजादा पूव अजमति पैदा होइगा। वरपुरदार उमरदराज होह।

( ११ ) पातिसाह कह्या कि यारो उलमावो। पंडितो, कुछ साहिजादे का नाव पुव सा रापो। उलमा वा पंडित बोले कि पातिसाह सलामति पहिलो तस पातसाह कौन नाम रपै। कि ना, यारो वडा भाई ह्यंदू छोटा भाई मुसलमान। हिन्दूई मौ पंडित नाम रपो। सोई नाम पूब। तव पंडितां आपणा सास्त्र देप्या। तव साहिजादा कुतवदीन नवल नाम नजरि आया। पंडित कहते नाही, पातसाहि बोले, क्यों यारो क्यों बोलते नाही। कि जीवो पातसाह सलामति। ए उलमा भी आपना फाल देपो, हजरति भी आपना फाल देपो। तव हम कहैंगे। तव पातसाह नै भी फाल देपा। तव पातसाह कौ भी कुतवदीन नवल नाम नजरि आया। तब ताई उलमा व पंडित बोले नाही। पातसाह लागे पूछणै। क्यों यारो बोलते क्यों नांही कि अवलि पातिसाहि बोल्यो। तुमारे फाल मैं क्या नाम नजरि आया। तव पंडित उलमाव बोले साजगार वरपुरदार हमारे फाल मै भी याही नाम है। साहिजादा कुतवदीन नवल नाम दीया। पातसाह नो। नाम देकर साहिजादा हरमपानै मै ले गए। कि वीवी विवांना तुम्हारे वेटे का नाम साहिजादा कुतवदीन नवल नाम दीया हैं। विवानां तसलीम करि कहा की पूव कीया।

( १२ ) पातिसाहि कहणै लागै कि वीवी विवांनां हमारी एक अरज है। हजरति क्यैसी क्या अरज है। तव पातसाह वोले कि कुतवदीन नवल का एक व्याह ढूंढि कै पैदा करो। तव बीवी विवांनै वोली। पातसाह तुम कुतवर्द न नवलको एक व्याह का नांव क्यों लीया। कुतवदी दिल्लीके घर पातिसाहजादा पैदा हुवा। वहुत वंदिगीका फरजंद है। इसकै वासतै तुम कौण कौण वंदिगी पुदाय की है की। तिसको एक व्याह का नाव क्यौं लीया। एक सै सौ व्याह कुतवदी के हमेसौं करै। तो भी किसी वात की कमी नाही। एता जवाव वीवी विवाना नै दीया। तव पातसाह वोले वीवी विवांनां कुतवदीन नवलके हम वहुत व्याह करैंगे। मै अव्वलि व्याह कुतवदीका तहां करैंगे जहां लड़िकी सुरति जमाल होइगी। पूव फहीम होइगी जैसा पप होइगा। मां साहिजादी। वाप साहिजादा। नानी साहिजादी। नाना साहिजादा। अैसे पप सूरति पाक फहमदार ए तीन वस्त जिस लड़िकी मै होइगी कुतवदीन नवल कौ अवलि तही व्याहैंगे। पीछै व्याह और वहुतेरे करेंगे। यह जवाव पातसाहि नै कीया। तब वीवी विवाना फेरि वोली। पातसाहि सलामति यह वात दरोग लगती है। दरोग किस वास्तै। कि होजरति सूरति पाईगी तो फहीम कहा ( कहा ) पाईएगी। अर फहीम पाइएगी तौ पष कहां पाईएगी। तिस थे याह वात दरोग लगती है। पातसाह बोले ए वीवी जिस पुदाय नै हमकों कुतवदी वेटा दीया है सो अलाह कुतवदी कौ

असा व्याही भी देइगा। तव वीवी विवाना वोली। पातिसाह अलह तौ इससौं भी आले आले देगा। पर मुसकलि सौं पैदा होहिगे। पातसाह वोले पुव वीवी या मुसिकल यासान सांव अलाह तै होइगी। पै कुतवदी पुव जतन सौं राष्या चाहिए। जहां तक पूव व्याह ढूंढि करि पैदा करौं।

(१३) तव ग्यारह सै आदमी कुतवदीन नवल पास रखे तिसमै पंज सौ वूढी। तिन्हो कै हाथ पंच सै सोवन लठी। छिह सै छडीदार सोनेकी छडी लिये रहौं। तिन्हो को पातिस्याह हुकम कीया कि वारीया वेलियां नैना दिपलावो। पैं साहिजादा अनंत जाणै न पावै। ग्यारह सै आदमी असी भाति रपै। तिन्ह कौ य हकीकति फुरमाई जु कौडी लायक आदमी आवै तिसकौ लाप देहुं तौ लाप दीजीयो। फेरि जुवाव करणै न पावै। पीछै पाल काढूंगा। एक सौ मुहर की हिमानी दरवाजै की पैर कौ, साहजादै कौं, कोई मत पूछियो। सौ मुहुर उपरांति कोई वड़ा गुनी आवौ तिसकी साहिजादे कौ मालूम होई तव विदा होई।

(१४) सोनेके तुके कुतवदीन नवल चलावै। तिसपर अज्ञातच लीपीए। जो पावै तिसही का। कोई किस ही कै हाथ सौ लेणै न पावै। आठवै रोज जुमाराति आवै तिस रोज पंज पंज हार के दो ईराकी वकसीए सो किस रीस वकसए, पचीस पचीस मुहर कौ गज एक की नीलक परीद की तिसका जीन करिए, कचे सूत सौ नग जौ हार परोए यह मेलि करि घोडेके गले यौ वांधीए अपनी समसेर जमघड़ कौं कचा सूत से परोईए। नग वाँधीए। तूझे ढूंढनेवाले कंगा[ल] आठवै रोज दिली कै वडे वाजार आइ जमा होई, नगोंकी दोस्ती कुतवदीन नवल घोड़ै को पुरी करावैगे, मसालो के चांदणै असवार के डील सौं तारे से नग टूटि टूटि परैगे मसालैको उजियारे गरीव लूटहिगे, आप पुसाल होय साहिजादा दरवाजै पासै आई उतरै जव जिसकौ हाथ पहली वाग लागै उसका ही घोड़ा, कुदरति नाही उसके हाथ सौ कोई और लेणै न पावै एक दोइ नग लगे रहै सो उसके वष्त के दूसरा घोड़ा उसही रीस का फेरि रास होंणै लागा।

(१५) आप अंदर पाणा पाणें कु आए छ सै छडीदार वाहरि पड़े रहै पंज सौ वूढी साथ अंदरि गए जाई वीवी विवांनाकी हजूरि पाणा पाणै कौ वैठा। कुतवदीन नवल ह्यंदूगी तुरकी कुरान भी हाजरि हुऐ अवलि पुरांन वाला वोला साहिजादे सलामति वहुत पुव सायति का वक्त है एक निवाला उठायए। होम कुरानवाला वोला ए साहिजादे वहुत पूव सायति का वक्त है घुट एक ठंढा अव पाणी की लीजिए, योगिणी पाणीकी घुंटै, ईस ही रीसनिवाले गिणे, कुतवदीन नवल पाणा पाय करी वाहरि आया दूसरा घोड़ा उसही रीसका फेरि करि आया

हाजिर हुवा फेरि मसालांकी रोसनाई भी पुरी करावते नंग लुटावते आपणे महल आए।

( १६ ) महल सुलतान पेरोज पतम बादिसाहि नैं सहर बाहिरे कराए किस वास्तैं जु दुनियां की बतास पवन लागनैं न पावै दुनिया का जनावर ईस की नजरि न आवै दुनिया का दरष्त उसकी नजरि न आवै जु ईस की नजरि पड़ै सु जंगल का ही जनावर जंगल का ही दरष्त जंगल का ही देपै पवन भी लगै सु जंगल की ही लगै।

[ समाप्तिकी पुष्पिका नहीं है, इसलिए ज्ञात होता है कि प्रति अपूर्ण छोड़ दी गई थी, प्रतिलिपि भी यहींपर समाप्त हुई है। ]

